ओ३म्

# आर्यभट्ट

# विज्ञान-पत्रिका

सितम्बर १९८१




सम्पादक :

**डॉ० विजय शंकर**

अध्यक्ष : वनस्पति विज्ञान विभाग

परामर्शदाता :

**प्रो० सुरेशचन्द्र त्यागी**

प्राचार्य : विज्ञान महाविद्यालय

प्रकाशक :

**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार**

उत्तर-प्रदेश

मूल्य - ५:०० मुखपृष्ठ : प्रेम जुयाल

❀ ❀ ❀



यह बड़े खेद की बात है कि सभी देशों में उन्नति का अर्थ प्रकृति पर
आक्रमण समझा जाने लगा है ...... जरूरत इस बात की है कि
रहन सहन का स्तर भी सुधरे और लोगों को जो कुछ
विरासत में मिला है उसमें कोई फर्क न आये और
न प्रकृति के सौन्दर्य, ताजगी और स्वच्छता
में, जो हमारे जीवन के लिए बहुत
जरूरी है, कोई कमी आए।

इन्दिरा गांधी
प्रधान मन्त्री भारत

# सम्पादकीय

वैज्ञानिको ने प्रकृति के गूढ़ रहस्यो का पता लगाकर मनुष्य के हाथों में इतनी जबरदस्त शक्ति देदी है कि यदि इस शक्ति का प्रयोग सुबुद्धि एवं सतर्कतापूर्वक नहो किया गया तो यह शक्ति विश्व के विनाश का कारण बन सकती है। युद्ध के लिए प्रयोग मे आने वाले विभिन्न प्रकार के अस्त्र-शस्त्रो की विनाशकारी क्षमता से हम सब परिचित है। अत. यह आवश्यक नही है कि विज्ञान एवं टैक्नालाजी में उन्नति का अर्थ मानव के कष्टों में कमी ही हो। इसका उल्टा भी हो सकता है। विश्व के दो महायुद्ध, वियतनाम की कराहती जनता, समाज मे बढ़ती हुई हिंसा, नैतिक मूल्यों एवं सहृदयता का हनन आदि इसके ज्वलन्त उदाहरण है। ज्ञान-विज्ञान एवं टैक्नालाजी का उपयोग मानवपरक होना चाहिये न कि शक्ति परक। यह कैसी वैज्ञानिक उन्नति है जिसमे नवजात शिशुओ को माँ के दूध से, जो कि एक आदर्श भोजन है और जो बच्चों के मस्तिष्क के विकास के लिए आवश्यक है, वंचित कर दिया गया और उनको डब्बे का दूध पिलाना उच्च-स्तरीय जीवन का प्रतीक माना जाने लगा। यह जानते हुए कि माँ के दूध के अनेक लाभ हैं— मनोवैज्ञानिक, आहार-सम्बन्धी एवं परिवार नियोजन में। क्या यह वैज्ञानिक युग है जिसमें आधुनिक औषध-उद्योगों ने एक नये रोग को जन्म दिया हैं जिसका नाम है अरोगी (नीरोग)। यह स्वस्थ व्यक्तियो की महामारी हैं। वैज्ञानिक प्रगति एवं विकास का यह कैसा नमूना है, जहां बिना दवाओ के आप शान्ति का अनुभव न कर सके, सो तक न सके, आनन्द न उठा सकें।

आज समाज में अन्धाधुन्ध औद्योगीकरण की नीति ने प्रदूषण की समस्या खड़ी कर दी है— वैज्ञानिक प्रगति की एक नई देन जो सम्पूर्ण मानव जाति को निगलने के लिए पंजे बढ़ा रही हैं। आज विश्व में २३००० प्रकार के व्यवसाय है, किन्तु इसके साथ ही ३००० प्रकार के व्यवसायिक रोग भी पैदा हो गये। और यह सब एक वैज्ञानिक कहे जाने वाले युग में हो रहा है। मनुष्य की बुद्धि का दिवालियापन नहीं तो और क्या है जो वह अपने ही विनाश के बीज बो रहा

है। 'विज्ञान', 'वैज्ञानिक', 'विकास', 'विकसित-देश' जैसे शब्दों का इससे बढ़कर भ्रष्टाचार और क्या हो सकता है ? विश्व के इतिहास में इतनी अधिक हिंसा, जुर्म और भय कभी व्याप्त नहीं हुए जितने कि आज के वैज्ञानिक कहे जाने वाले युग में हो रहे हैं।

यह सच है कि विज्ञान के बिना मनुष्य का कोई भविष्य नहीं है। किन्तु विज्ञान से भी अधिक किसी और चीज की भी आवश्यकता है। यह है विज्ञान एवं टेक्नालॉजी का बुद्धिमत्तापूर्ण एवं मानवपरक उपयोग। एक ऐसे समाज का निर्माण जिस में खुल कर विचार-विमर्श किया जा सके। जहां भय न हो, अहिंसा की भावना हो जो विरोधी विचारों को सहन करे समझे, न कि उसे समाप्त कर दे। जहां कोई महत्वपूर्ण निर्णय छुप कर या चोरी से न लिया जाये जैसा कि जापान पर एटम बम गिराने सम्बन्धी का निर्णय लिया गया है। जीव-विज्ञान के क्षेत्र में विशेषकर जीन के विषय में प्राप्त ज्ञान का भी उपयोग यदि बुद्धिमतापूर्वक नहीं किया गया तो इसके भी परिणाम अत्यन्त भयंकर हो सकते हैं :

"एक जरा सी गलती और पूर्ण मानवजाति कैंसर के रोग से ग्रसित। जरा सी भूल कि ऐसे पादप रोगाणु का जन्म जो समस्त फसलों को जंगल में लगी हुई आग के समान नष्ट करता हुआ बढ़ता चला जाये। बैक्टीरिया की एक नई किस्म का बनाना जो ऐसे विषैले पदार्थ का निर्माण करे जिससे न तो जन्तु और न मानव ही अपनी रक्षा करने से समर्थ हो। अनजाने ही परीक्षण में एक ऐसी भूल जिससे ऐसे मानव का सृजन हो जाये जिसे देखने से भी डर लगे जिसमें मानवीय की अपेक्षा अमानवीय गुणों की भरमार हो—क्रूरता का प्रतीक।"

दूसरी ओर यदि सतर्कता एवं समझदारी से काम लिया गया तो विज्ञान द्वारा प्रदत्त साधन एवं ज्ञान से एक ऐसे संसार की रचना हो सकती है जहां मानवीय गुणों का बाहुल्य हो, हिंसा का नाम तक न हो, खुशहाली हो, हर प्रकार की सुख-सुविधा हो-स्वस्थ संसार। जीव विज्ञान के कतिपय क्षेत्रों में हुई प्रगति भविष्य में ऐसी मानव जाति की रचना करने की सम्भावना की ओर हमें ले जा रही है जो प्रत्येक दृष्टि से सर्वगुण-सम्पन्न हो—सुन्दर, सुडौल, स्वस्थ, सदाचारी, दीर्घायु, किन्तु वृद्धावस्था के कष्टों से मुक्त नाना प्रकार की कलाओं, विज्ञान एवं टेक्नालोजी में कुशलता प्राप्त। एक महान् वैज्ञानिक, कलाकार या राजनेता के एक प्रकार के अलैंगिक प्रजनन द्वारा जुड़वां बनाने की बातें चल निकली हैं। जुड़वां ही क्यों, उन जैसे असंख्य व्यक्ति--एक पूरा राष्ट्र उन जैसा। एक सुन्दर एवं सर्वगुणसम्पन्न महिला का इसी प्रकार से गुणन--उस जैसी असंख्य महिलायें। अलौकिक बात। गेहूं को एक नई किस्म का बनाना जो अपने नाइट्रोजन की आवश्यकता की पूर्ति मिट्टी से न कर के हवा से करे। इनमें से अनेक सम्भावनाओं के सामाजिक, नैतिक, भावनात्मक एवं धार्मिक पहलू हैं। अतः आवश्यक है कि इनको वास्तविकता में बदलने के पग उठाने से पूर्व इनके सब पहलुओं पर समाज के समस्त विचारशील व्यक्ति गम्भीरता से विचार करें कि इन सम्भावनाओं को वास्तविकता में परिणत करना किस सीमा तक मानव जाति के हित में होगा। इससे निहित खतरों की ओर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है। ❀ ❀ ❀

# प्रकृति बनाम पालन-पोषण :
# यमज विश्लेषण द्वारा समस्या का हल

डा० बी० पी० गुप्ता तथा कुमारी इन्दु

मानवता विभिन्नताओं का सागर है। कोई भी दो व्यक्ति एक जैसे नजर नही आते। हाँ, अपवाद के रूप में एक विशेष प्रकार के यमज, जिन्हे समरूप यमज या आइडेन्टिकल ट्विन्ज कहते है, एक जैसे लगते होगे। हमारे इर्द-गिर्द की विभिन्नताओ की स्पेक्ट्रम को समझने के लिए एक व्यक्ति यह जानना चाहेगा कि एक विशेष ट्रेट (विशेषक) कितना आनुवंशिक (हेरिडिटरी) है और कितना उस वातावरण के कारण है जिस मे व्यक्ति पलता है। यह भी है कि वातावरण और आनुवंशिकता का प्रभाव सदा एक ही कोटि का न हो तथा आनुवंशिक तथा वातावरण के कारकों (फैक्टर्ज) मे पारस्परिक क्रिया भी हो सकती है।

इसलिये एक ह्यूमन बायलाजिस्ट की रुचि प्रकृति बनाम पालन-पोषण के अध्ययन के योग-दान में है। मानव के मुकाबले में पौधो और जानवरो में इस निर्णय का कूचना आसान है प्रथम वर्णित जीवधारियो में समजीनियों (जिनोटाइप्स) के द्विक समुच्चयों (डुप्लिकेट सैट्स) का तैयार करना और समान विभिन्न वातावरणों मे आनुवंशिकता बनाम वातावरण के योगदान का अध्ययन करना आसान है। बहुत ही निकटता से यदि कोई मानव में इस विषय पर अध्ययन कर सकता है तो यमजो (ट्विन्ज) के समान विश्लेषण के अध्ययन के माध्यम से हो सकता है। उन्नीसवी शताब्दी मे सर फान्सिस गैलटन ने प्रथम बार ट्विन्न हाइपोथीसिस का विचार प्रस्तुत किया और मानव जैनिटिक्स के अध्ययन में इसका प्रयोग किया। इस परिकल्पना के अनुसार दो प्रकार के यमज होते हैं। एक अण्डे से बने ट्विन्ज को अब एक युग्मजि (मोनाजाइगोटिक) कहते हैं, ये समरूप होते है।

दो अण्डो से बने ट्विन्ज को द्वियुग्मजि अथवा डाइजाइगोटिक कहते हैं जो कि फ्रेटर्नल

( ग्रामीय ) कहलाते हैं । पहली प्रकार के ट्विन्ज में अन्तर असमान विदलन ( क्लीवेज ) या शरीर क्रियात्मक और वातावरण के कारणों से हो सकता है जबकि दूसरी प्रकार के ट्विन्ज में एक जोड़े के सदस्य सिब्ज ( वंशिक रिश्ते वाले ) को तरह बर्ताव दिखाते है और उनमें पाये जाने वाले अन्तर जैनिटिक, तथा फिजियालाजिकल और वातावरणीय होते हैं ।

ट्विन-जन्म की आवृति अलग अलग आबादियों (पापुलेशन्ज) में ४.५१ से ०.८ प्रतिशत तक होती है और एक पापुलेशन में जातीय ग्रुपों के अनुसार बदल सकती है । द्वियुग्मजि ट्विन्ज की आवृति में एक युग्मजि ट्विन्ज की अपेक्षा अधिक भिन्नतायें होती हैं। ट्विन्ज की आवृति माँ की आयु पर भी निर्भर करती है ।

ट्विन्ज की पहचान और उनका उद्गम भ्रूण विज्ञानी अध्ययन, समरूपता लक्षणाध्ययन, ऊतक रोपण विधियों से तथा सुसगतिक विश्लेषण द्वारा ज्ञात किया जा सकता है । भ्रूण विज्ञानी विधियां जन्म झिल्लिक पर आधारित हैं । एक ही जरायु में बन्द सभी यमज एक युग्मजि होते है पर दो जरायुओं में बंद सभी यमज सदा द्वियुग्मजि नही होते । लगभग सभी यमज अलग-अलग उल्बों(एमनियान ) में बन्द होते हैं लेकिन यदि एक ही उल्ब हो तो यमज सदा एक-युग्मजि ( मोनो जाइगोटिक ) होते हैं । इस सम्बन्ध में अपरा (प्लासेंटा) की संख्या एक विश्वसनीय कसौटी नही है ।

समरूपता लक्षणाध्ययन में अनेक गुणों ( फिनोटिपिक केरेक्टर्स ) का प्रयोग होता है। ये गुण अनेक जानों पर आधारित होते हैं ।

यमजों में गहरी अनुरूपता को एक-युग्मजि का और अन्तरों को द्वियुग्मजि (डाइजाइगोसिटी) का प्रमाण माना जाता है। सर्वोत्तम लक्षणाध्ययन तभी होता है जब यमजो की आयु अनेक वर्ष की हों क्योंकि शिशुओं में अनेक विशेषक स्पष्ट नही हो पाते हैं ।

त्वचारोपण ( स्किन ग्राफ्टिंग ) में पाई जाने वाली ऊतकीय विरोधता ( हिस्टो इनकैमपैटिबिलिटी ) दाता और ग्राही के ऊतको के विभिन्न समजीनियों ( जीनोटाइप्स ) के कारण होती है । निसन्देह यदि दाता और ग्राही एक युग्मजि हों तो स्थाई और सफल रोपण किया जा सकता है । इसलिये यदि आवश्यकता पड जाए तो ऊतक रोपण को निर्णायक कारक के रूप में प्रयोग किया जा सकता है ।

यमज अध्ययन से प्राप्त किए गए आंकड़े प्रकृति बनाम पालन-पोषण के योगदान का विश्लेषण करने में निम्नलिखित जानकारी देते हैं:—

१. समरूप यमज जोड़ेके दो सदस्यों का जिनका पालन-पोषण उसी परिवार में किया गया हो जैसा कि साधारणतया किया जाता है, सम-

लक्षणी ( फिनोटिपिक ) अध्ययन विभिन्न वातावरण के प्रभाव के बारे में जानकारी दे सकता है।

२. समरूप यमज जोड़े के दो सदस्यों के वातावरणीय अन्तरों की कोटि की असमरूप जोडों के दो सदस्यों जो वातावरणीय और आनुवंशिक अन्तरों में पनपते हैं की कोटि के साथ तुलना से असमरूप यमजों में प्रकृति और पालन-पोषण का अन्तर पैदा करने की शक्ति का पता लगाने का समाधान मिल सकता है।

३ समरूप यमज जोडो के दो सदस्यो जिनको अलग-अलग घरो मे पाला-पोसा गया हो, तथा समरूप जोडों के दो सदस्य जिनको इकट्ठा पाला-पोसा गया हो, के अन्तरों की तुलना से यह पता लगाया जा सकता है कि घरों के वातावरण ने यमज जोड़ों में कौन-कौन से अन्तर पैदा किये या बढ़ाये।

सुसंगति ( कोनकारडन्स ) बनाम विसंगति (डिस्कारडेन्स ) विश्लेषण में एक जोड़े के यमज सुसगत माने जाते हैं, जब दोनो में एक ही विशेषक ( ट्रेट ) हो या वे इससे हीन हों। और यदि जोड़े के केवल एक ही सदस्य मे एक विशेषक नजर आये तो वे विसंगत जाने जाते है। कोनकारडेन्स का मान उन विशेषको की भी आनुवंशिकता ज्ञात करने के काम आ सकता है, जिन की वंशागति ( इनहैरिटेंन्स ) की प्रणाली निश्चित नहीं है।

ऊपर दिये गये विश्लेषण का प्रयोग करते हुए प्रकृति बनाम पालन-पोषण की समस्या का निर्णय निम्नलिखित विशेषको के लिए कई शारीरीय विशेषकों जैसे– ऊंचाई, वजन, सिर की लम्बाई, सिर की चौड़ाई, शरीर-क्रियात्मक विशेषकों जैसे– रुधिर, चीनी, नाड़ी की गति, ब्लडप्रैशर और प्रथम रजोधर्म, व्यावहारिक विशेषक जैसे– मृगी का रोग, साइजोफ्रेनिया, मैनिक डिपरसिव साइकोसिस, बुद्धिमत्ता-भागफल, परसनल टैम्पो, साइकोमोटर एक्टीविटी, अपराधिकबर्ताव, कानजनाइटल मलफार्मेशन, कोढ़ और काफी सख्या में बहु–कारकीय-विशेषकोंव तथा छूत के रोगों के लिए गहराई से अध्ययन की जा चुकी है।

प्राप्त आंकड़ो के ध्यानपूर्वक किए गए अध्ययन से और उनके विश्लेषण से प्रकृति बनाम पालन-पोषण के आपेक्षिक-योगदान का पता लगता है। वंशागतित्व के अनुमान केवल विभिन्न विशेषको के लिए ही परिवर्तनशील नहीं है बल्कि अलग-अलग देशों की अलग-अलग आबादियों की जातियों में भी परिवर्तनशीलता दिखाते हैं। एक-युग्मजि यमजों में पाई जाने वाली सुसंगति केवल किसी विशेषक को प्रकट करने तक ही सीमित

नहीं है अपितु किसी विशेष रोग या व्यवहार को भी प्रकट करती है।

यमजों की समरूपता और असमरूपता को समझाने के लिए हम सारिणी–१ में दिए गए शरीर-रचना सम्बन्धी विशेषकों के आंकड़ों पर विचार कर सकते हैं।

### सारणी—१ : विशेषकों के लिए यमज विश्लेषण

| विशेषक | समरूप यमज<br>पालन-पोषण इकट्ठा | समरूप यमज<br>पालन-पोषण अलग-अलग | असमरूप यमज | सिब्ज |
|---|---|---|---|---|
| **औसत अन्तर** | | | | |
| ऊंचाई (से.मी.) | १.७ | १.८ | ४.४ | ४.५ |
| भार (कि.ग्रा.) | १.९ | ४.५ | ४ ५ | ४.७ |
| सिर की लम्बाई (मि.मी) | २.९ | २ २ | ६.२ | — |
| सिर की चौड़ाई (मि.मी) | २.८ | २.८५ | ४.२ | — |
| **सह सम्बन्ध** | | | | |
| ऊंचाई | .९३२ | .९६८ | .६४५ | .६०० |
| भार | .९१७ | .८८६ | .६३१ | .५८४ |
| सिर की लम्बाई | .९१० | .९१७ | .६९१ | — |
| सिर की चौड़ाई | .९०८ | ८८० | .६५४ | — |

सारणी–१ मे दिये गये आंकड़ों से यह प्रमाणित होता है कि समरूप यमजों मे, फ्रेटर्नल (भ्रात्रीय) यमजों या सिब्ज के मुकाबले कम अन्तर होते है। इनमें अन्तिम दो, एक जैसे कोटि के होते है क्योंकि फ्रेटर्नल ट्विन्ज का व्यवहार उसी प्रकार का है जैसा कि दो सिब्ज का। दूसरी तरफ जब समरूप यमजों का पालन-पोषण अलग-अलग होता है तो उनमे उतने ही बडे अंतर पाये जाते है जितने कि सिब्ज मे, उन विशेषको के लिए पाए जाते है जो वातावरण से बहुत अधिक प्रभावित होते है जैसे कि शरीर का भार। ये अन्तर गृह सम्बन्ध के अनुमानों में जिनकी समरूप ट्विन्ज में पूर्ण १ होने की और फ्राटर्नल ट्विन्ज और सिब्ज में आधा होने की आशा की जाती है, की अभिनती के लिए भी जिम्मेदार है।

दो प्रकार के यमजों की सुसंगति (कोनकारडन्स) के आंकड़े उन विशेषकों के भी वंशागतित्व (हैरिटेबिलिटी) को प्रभावकारी रूप से प्रदर्शित कर सकते है जिनके लिए वंशागति की प्रणाली निश्चित नही है और जिनके लिए वातावरणीय सुधट्यता अधिक होती है जैसे कि सारणी–२ में दिखाया गया है।

## सारणी—२

| विशेषक | प्रतिशत एक-युग्मजि सुसगति | प्रतिशत द्वि-युग्मजि सुसंगति | प्रतिशत वंशागतित्व |
|---|---|---|---|
| एपीलेप्सी (मिरगी रोग) | ८६ | ४ | ८५ |
| शाइज़ोफ्रेनिया | ८० | १३ | ७७ |
| मैनिक डिप्रेसिव साइकोसिस | ७७ | १९ | ७२ |
| अपराधिक बर्ताव | ७४ | २० | ६८ |
| ब्लड प्रेसर | ६३ | ३६ | ४२ |
| नाडी गति | ५६ | ३४ | ३३ |
| बैठने का समय | ८२ | ७६ | २५ |
| चलने का समय | ६८ | ३२ | ५३ |

सारणी–२ में दिये गये आंकड़े एक युग्मजि और द्वि युग्मजि यमजों की आम घटना को सुसंगति (कोन कोरडन्स) के लिए हैं। कोनकारडन्स डाटा और इसी प्रकार वंशागतित्व के अनुमान एक आबादी से दूसरी आबादी में पापूलेशन की आनुवंशिक संरचना, अध्ययन किए गए प्रतिदर्श के आकार और वातावरण के योगदान पर निर्भर करते हुए बदलते रहेंगे।

* * *

आंवला वृक्ष का वनस्पतिशास्त्रीय नाम 'एम्बेलिका-वर्टन' है। यह भारत के पतझडी जंगलों में मिश्रित रूप से पाया जाता है। इसकी लकड़ी सबसे अच्छी ईंधन लकडी है जिसका कैलोरी मान ५१७७५५५८० कैलोरी है। यह घरों के बागों व आंगनों में भी लगाया जाता है। विटामिन सी का सर्वोत्तम स्रोत आंवला है स्कर्वीनामक रोग में यह अत्यंतोपयोगी है। इसका फल कच्चा भी खाया जाता है। सूखा हुआ फल डायरिया, भीतरी चोटों, पेचिस, एनिमिया एवं पीलिया में उपयोगी है। तथा पुरानी पेचिस में भी आंवला और नींबू-शरबत मिलाकर पीने में इससे छुटकारा मिल जाता है। त्रिफला-चूर्ण में आंवला भी सम्मिलित होता है। सिर दर्द, कब्ज, जिगर के बढ़ने तथा अम्लता के बढ़ जाने पर लाभकारी सिद्ध होता है। साथ ही यह शक्तिवर्धक भी है। इसके फल को लिखाई की स्याही; बालों को रंगाई के सामान बनाने मे प्रयुक्त किया जाता है। सूखा आंवला बाल धोने के काम आता है। इसका तेल काली एवं घनी केश-राशि के लिए उपयोगी है। इसके बीजों का चूर्ण आंखों की मंद दृष्टि व सूजन, जोड़ों के दर्द, पित्त-दोष मतली, आदि के लिए उपयोगी है।

# राष्ट्रीय वनस्पति अनुसंधान, लखनऊ नवीन अनुसंधानों के परिप्रेक्ष्य में

—सतीश कुमार श्रीवास्तव,
रामकिशोर टण्डन

राष्ट्रीय वनस्पति अनुसंधान संस्थान ( नेशनल बोटैनिकल रिसर्च इन्स्टीट्यूट ),लखनऊ ने अपने देश की प्रमुख राष्ट्रीय समस्याओं के सन्दर्भ मे, अनेक महत्वपूर्ण अनुसंधान एव विकास-कार्यक्रम अपने हाथ में लिये है, जिनके अन्तर्गत खेती से भिन्न, गैर परम्परावादी और कम उपयोग किये जाने वाले पौधो से सम्बन्धित नई वनस्पति–कच्ची सामग्री के विभिन्न स्रोतों का उपयोग करने हेतु यहाँ अनुसंधान किये जा रहे है जो इस प्रकार हैं—पौधो की खोज, उनका प्रवेश, उन्हे नई जलवायु के अभ्यस्त बनाना, सरक्षण, प्रवर्धन ( प्रोपेगेशन ), आनुवंशिक ( जेनेटिक ) उन्नति और सुरक्षा एवं कृषि–वनस्पति विज्ञान विषयक अध्ययन । उस उद्देश्य से मूलभूत और व्यावहारिक वनस्पति विज्ञान के अनुसंधान हेतु यहा विशेषज्ञाएं उपलब्ध है । पिछले वर्षों मे, इस संस्थान ने योजनाबद्ध रूप से यहाँ के उद्यान को विकसित किया है जिसमें वृक्षोद्यान, गुलाब बाडी, फर्न हाऊस, संरक्षणशाला ( कजरवेटरी ), कैक्टर हाऊस, ताड गृह (पाम हाऊस) और अंगूर वाटिका शामिल हैं। इसके अतिरिक्त, यहाँ सजावटी पौधो की विभिन्न किस्मों का संग्रह उपलब्ध है, जिनमे २६०० से अधिक वर्गक ( टैक्सॉन ) शामिल है । इस संस्थान ने देश-भर मे व्यापक रूप से वनस्पतियों की छान-बीन करके एक समृद्ध वनस्पति सग्रहालय ( हर्बेरियम ) की स्थापना की है। यहाँ एक लाख से अधिक पौधों के नमूने सग्रहित हैं जिनकी उचित रूप से पहचान करने के साथ-साथ उनका वर्गीकरण भी किया गया है । अनुसंधान कार्य मे वैज्ञानिको की सहायता के लिये यहाँ एक विशाल एव समृद्ध पुस्तकालय है जिसमे देश-विदेश के ५१८ ग्रंथ और रिप्रिन्ट्स उपलब्ध है। इस संस्थान के अन्तर्गत ८५ हेक्टेयर के क्षेत्र में फैला हुआ लखनऊ से लगभग १३ कि.मी की दूरी पर बंथरा मे एक क्षेत्र अनुसंधान केन्द्र स्थित है,

जहाँ आर्थिक पौधों को लगाकर कृषि सीमान्त भूमि के उपयोग हेतु इसका प्रसार-प्रायोगिक-निदर्शन केन्द्र के रूप मे इस्तेमाल किया जा रहा है। इसके अतिरिक्त, बंगलौर की राष्ट्रीय वैज्ञानिकी-प्रयोगशाला (नेशनल-ऐरोनाटिकिल लैबोरेटरी) के कैम्पस मे सजावटी पौधो के प्रवेश हेतु एक प्रायोगिक केंद्र इस सस्थान द्वारा खोला गया है।

## प्रमुख उपलब्धियां

**१. शैवाल-जैवमात्रा (बायोमास) का गन्दे नाले के मल-मूत्र से बड़े पैमाने पर उत्पादन—**

स्पाइरुलाइना प्लेटेसिस की गणना प्रोटीन से भरपूर शैवालो मे की जाती है। इस सस्थान ने ऐसी सम्पूर्ण विधि विकसित की है जिसके द्वारा गन्दे नाले के मल-मूत्र से इस पौधे की बड़े पैमाने पर खेती इस उद्देश्य से की जाय कि सौर ऊर्जा का अधिकतम उपयोग होने के साथ-साथ बेकार पदार्थों का पुन: उपयोग हो सके। शीघ्र ही उत्तर-प्रदेश राज्य स्थित लखनऊ गजरिया फार्म मे पालतू मुर्गियो पर इस सम्बन्ध मे बड़े पैमाने पर खाद्य परीक्षण किये जाने वाले हैं।

**२. जैवमात्रा (बायोमास) उत्पादन केन्द्र—**

आज परम्परागत ईंधन के प्राप्त होने मे कठिनाई उत्पन्न होने एवं उनके मंहगे होने के कारण हमारे सामने ऊर्जा संकट खड़ा हो गया है। इस संस्थान के बंजरा अनुसंधान की कृषि सीमांत भूमि पर केन्द्र सरकार के वैज्ञानिक और प्रौद्योगिकी विभाग की देख रेख में ईंधन और ऐल्कोहाल हेतु जैवमात्रा के उत्पादन तथा पैट्रोलियम के अनुकल्प (एवजी) तैयार करने के लिये एक समयबद्ध प्रायोजना आरम्भ की गई है। इस केन्द्र के दो प्रमुख भाग हैं– 'जैवमात्रा उत्पादन' और जैवमात्रा रूपान्तरण'। उत्तर-प्रदेश सरकार के समाज-वानिकी विभाग के सहयोग से यहाँ १४ जातियो के तेजी से बढ़ने वाले ऐसे ३५०० वृक्षों को लगाया जा रहा है जिनकी क्षमता के बारे मे कोई सन्देह नही है। ऐल्कोहाल के उत्पादन हेतु, जो केन्द्रीय औषध अनुसधान संस्थान, लखनऊ के सहयोग से प्रारम्भ होने वाले है, यहाँ टेपिओका, चुकन्दर, गन्ना, और मीठे सोरघम (ज्वारवर्ग) की चुनी हुई किस्मो को लगाने का कार्य चालू है। इसके अलावा, यहां रबड़क्षीर (लैटेक्स) वाली यूफार्बिया की कई जातियां लगाई गई है और तरल ईंधन तैयार करने के उद्देश्य से इनके फाइटोमास का रासायनिक संसाधन कार्य भारतीय पैट्रोलियम संस्थान, देहरादून के सहयोग से चल रहा है। इस अनुसंधान कार्य से भविष्य में काफी अच्छी संभावनायें हैं।

३. विलक्षण आर्थिक पौधे—

इस संस्थान ने कृषि से भिन्न और ऐसे कुछ पौधों के प्रवेश और उन्हें यहां की स्थानीय जलवायु के अभ्यस्त बनाने में काफी सफलता प्राप्त की है जिन्हें आमतौर पर परम्परागत रूप से उगाया नहीं जाता। इस सन्दर्भ में 'होहोबा' (साइमॉन्शिया चाइनेन्सिस) 'सेहुंड' (यूफॉर्बिया-तिरुकैलाई), 'ग्वायूली' (पार्थेनियम अर्जेण्टेटम) और चौकोनी सेम (सोफोकार्पस टेट्रागोनोलोबस) इत्यादि पौधों के नाम उल्लेखनीय है।

होहोबा नामक पौधा बढ़िया किस्म के चिकनाने वाले (लुब्रीकेटिंग) पदार्थ का स्रोत है तथा यह स्पर्म ह्वेल तेल का एक अनुकल्प (एवजी) भी है। इस पौधे को ऊतक संवर्धन (टिशूकल्चर) द्वारा बड़े पैमाने पर उगाने की तकनीक यहाँ विकसित की गई है। ग्वायूली पौधा, जो प्राकृतिक रबड़ का एक अच्छा स्रोत सिद्ध हो सकता है, उसकी प्रायोगिक खेती यहाँ की जा रही है। इसी प्रकार, सेहुंड (यूफॉर्बिया तिरुकैलाई) एक होनहार पेट्रो-क्राप है जिसकी बड़े पैमाने पर यहाँ खेती की जा रही है तथा इसके नमूनों का ससाधन, चल रहा है। चौकोनी सेम (सोफोकार्पस टेट्रागोनोलोबस) एक प्रोटीन बहुल फली है जिसे मनुष्य के खाद्य पदार्थ और पालतू पशुओं के चारे के रूप में इस संस्थान द्वारा उत्तर भारत में प्रवेश कराया गया है। इसके अतिरिक्त, अधिक उपज वाली ऐमारन्थस की कुछ ऐसी जातियाँ यहाँ विकसित की गई हैं जो सहायक खाद्यान्न का स्रोत तो है ही लेकिन लाइसीन अंश भी इनमें प्रचुर होता है।

## ४ ग्रामीण विकास हेतु तकनालॉजी

इस संस्थान ने सम्पूर्ण कृषि क्रियाओं सहित निम्नलिखित तकनालॉजियाँ विकसित की हैं और इनकी जानकारी ग्राम स्तर तक पहुंचाई जा चुकी हैं

**(अ) पान की खेती में सुधार**—हमारे देश में लगभग ६७० करोड़ रुपये के पान का व्यवसाय होता है। लेकिन इसकी खेती अनेक रूढ़ियों और बीमारियों से ग्रस्त है। इस संस्थान ने पान की 'फुट राट' और 'लीफ राट' नामक बीमारियों की रोकथाम हेतु प्रभावी उपाय खोज निकाले है और इसकी जानकारी तथा रोगमुक्त रोपण सामग्री पान-उत्पादकों को उपलब्ध कराई है। अभी हाल में इस संस्थान ने पान की खेती को उन्नत बनाने के लिए यहां एक अखिल भारतीय गोष्ठी आयोजित की थी जिसका पान-उत्पादकों द्वारा काफी स्वागत हुआ।

**(आ) खुम्बियों (मशरूम) का छोटे पैमाने पर उत्पादन**—यहाँ चार खाने योग्य खुम्बियों की खेती करने की सम्पूर्ण तकनालॉजी विकसित की,

गई है जिसके लिए वातानुकूलन/वायुशीतन (एयर कंडीशनिंग/कूलिंग) का सहारा नही लेना पड़ता। इन खुम्बियों के नाम इस प्रकार हैं— बटन मश रुम (एगरिकस बाइस्पोरस), पैडी स्ट्रा मशरूम (वाल्वेरियला वाल्वेसिया); ढिगरी (प्ल्यूरोटस सेजरकाजू) और प्ल्यूरोटस सिस्टिडियोसस। इन खुम्बियों को उगाने की तकनालॉजी सम्बन्धी जानकारी केवल इस सस्थान तक ही सीमित नही है, बल्कि लखनऊ जिले मे बंथरा के समीपवर्ती ग्रामीण लोगों को भी इससे परिचित कराया जा चुका है। इन तकनालॉजियो से विकसित खुम्बियां अब साल भर खाने के लिए उपलब्ध रहती हैं।

(इ) **उत्तर भारत में अंगूर का उत्पादन**: इस संस्थान के महत्त्वपूर्ण अनुसंधान के फलस्वरूप, उत्तर भारत मे अंगूर की तीन किस्मो जैसे मसकेट आफ हेमबर्ग, पर्लेट और बिउटी सीड्लेस का प्रवेश हो चुका है। जहां तक अगूर की 'भोकरी' किस्म से अगूर उत्पादन के पूर्वानुमान तथा 'थाम्पसन सीडलेस' और मेडीलीनएञ्जीवाइन, किस्मों की सुप्तावस्था को भग करने तथा इनमे अगूरों के शीघ्र पक जाने का सम्बध है, इस सस्थान ने सफलता प्राप्त की है।

(ई) **दमस्की गुलाब (डमस्क रोज) का उत्पादन और उन्नत आसवन**:—यहां फूलों के उत्पादन और उनके उन्नत आसवन (डिस्टिलेशन) की तकनालॉजियां विकसित की गई है तथा सिनवार-शाकलपुर (एटा जिला, उ०प्र०) तथा हसायन (अलीगढ़ जिला उ०प्र०) जैसे गुलाब उत्पादक क्षेत्रों के किसानों को इनसे परिचित कराया जा चुका है। गुलाब-उत्पादकों और उद्योगपतियों पर इसकी समान प्रतिक्रिया हुई है।

(उ) **फूलों को सुखाना**— (डिहाइड्रेशन): ग्रामीण दस्तकारी के रूप में यहाँ ताजे फूल-पत्तियों को सुखाने की एक पूर्ण तकनालाजी विकसित की गई है जिसका उपयोग घर की भीतरी सजावट, बधाई पत्रो, वाल प्लेट और दृश्य भूमि (लैण्डस्केप) के रूप मे किया जा सकता है।

(ऊ) **जन जातियों का मानवजाति वनस्पति विज्ञान विषयक अध्ययन**— इस संस्थान द्वारा खीरी जिले के ४१ थारु गाँवों का सर्वेक्षण इस उद्देश्य से किया गया है कि जन जातियो और आदिम जाति के लोगो द्वारा इस्तेमाल किये जाने वाले तथा अन्य आर्थिक सम्भावना वाले पौधो के बारे मे जानकारी इकट्ठा की जाय। इस संबध मे काफी सूचनाए मिली हैं जिनके आधार पर कत्था, चटाई, जूट, और झाडू के घरेलू उद्योगों की स्थापना करके यहाँ के लोगों के आर्थिक स्तर को सुधारना सभव है।

**५ औषधीय एवं सुगंधित पौधे तथा जड़ी-बूटियाँ—**

यूनानी चिकित्सा केन्द्रीय परिषद की एक योजना के अन्तर्गत इस संस्थान में, प्रामाणिक जर्म-प्लाज्म, जड़ी बूटियों से निर्मित अशोधित औषधियों और उनके अपमिश्रकों तथा अनुकल्पों ( एवजी ) के नमूनों हेतु एक केन्द्रीय बूटी उद्यान (हर्ब गार्डन) स्थापित किया गया है और 'एक वनस्पति संग्रहालय ( हर्बेरियम ) तथा संग्रहालय ( म्यूजियम ) की स्थापना की जा रही है। देशी जड़ी-बूटियों से निर्मित औषधियों की एक पूर्ण सूची का संकलन इस संस्थान द्वारा किया गया है जिसमें ६४५ पादप जातियां शामिल है। उपर्युक्त पादप जातियों के वनस्पति-वर्णन के अन्तर्गत ४० औषधियों का वितरण और उनके देशी नाम दिये गये है। कुछ महत्वपूर्ण औषधीय पौधों की आनुवंशिक उन्नति और उनकी अधिक उपज के बारे में यहां खोज की गई है और इस सम्बन्ध में डाइस्कोरिया, सोलेनम, ट्राइगोनेला, ऐट्रोपा बेलाडोना, पोस्ता (पैपवर सोमनीफेरम) इत्यादि पादप जातियां उल्लेखनीय है।

परिवार नियोजन में उपयोगी गर्भनिरोधक गोलियों को तैयार करने हेतु डायोसजेनिन अधिक मात्रा में प्राप्त करने के लिए इस संस्थान ने उत्तक और अग्र संवर्धन ( टिशू एण्ड आर्गन कल्चर ) के माध्यम से डाइओस्कोरिया फ्लोरीबंडा के पौधों को कम कीमत पर बड़ी मात्रा में शीघ्रता से तैयार करने हेतु एक सम्पूर्ण विधि विकसित की है। 'जैस्मिनम ग्रेन्डीफ्लोरम' 'राजा हैमासीना' 'अबेलमास्कस मॉस्केटस' और 'मैट्रोकेरिया चमोमिला' इत्यादि को देशी सुगन्धियों और सगन्ध तेलों के बारे में उनकी तिजारती खेती से सम्बन्धित कृषि-क्रियाओं को ध्यान में रखते हुये यहां ब्यौरेवार विचार किया गया है।

इस संस्थान ने दमश्की गुलाब के फूलों से अधिकतम इत्र प्राप्त करने हेतु एक प्रक्रम विकसित करने के अलावा एक क्षेत्रीय आसवन यूनिट का डिजाइन भी तैयार किया है। इसके अतिरिक्त यहां सुगन्धित जल और इत्र के छोटे पैमाने पर आसवन ( डिस्टिलेशन ) हेतु एक नया उपकरण भी बनाया गया है जिसे राष्ट्रीय पुरस्कार प्राप्त हो चुका है।

**६. कृषि से भिन्न औद्योगिक बीज स्रोत—**

इस संस्थान द्वारा लेग्युमिनेसी कुल के ५० वंश के पौधों की २५० जातियों के देशी बीजों का सर्वेक्षण और छानबीन की गई है और ज्ञात हुआ है कि इनकी ७० जातियों के पौधों के बीजों में लसदार पदार्थ बहुतायत में मिलता है। इसके अतिरिक्त, ढेंचा पौधे के बीजों से औद्योगिक गोंद निकालने हेतु एक प्रक्रम को

यहाँ व्यापारिक बनाया गया है और उपोत्पाद ( बाइ-प्राडक्ट ) के रूप मे प्राप्त प्रोटीन युक्त खाद्य-पदार्थ मुर्गियों या पालतू पशुओ के आहार के रूप मे इस्तेमाल किया जाता है। राष्ट्रीय संचारी रोग सस्थान, नई दिल्ली और इस सस्थान के सहयोग से, लारवा पकडने हेतु कुछ लसवार बीजो के उपयाग के लिये कार्य हुआ है और उत्साहवर्धक परिणाम प्राप्त हुये है। इसके अलावा 'मधूका ब्यूटीरेशिया' के गिरीदार फल-वसा से औषध निर्माण हेतु उपयोगी पामिटिक अम्ल ( ५५ प्रतिशत ) के तैयार करने हेतु पूर्ण तकनालोंजी यहां विकसित की गई है।

७. पुष्प-कृषि—

इस सस्थान ने पुष्प-कृषि व्यापार को वैज्ञानिक आधार प्रदान करने एव सजावटी फूलो के निर्यात को प्रोत्साहित करने के उद्देश्य से निम्नलिखित कार्यक्रम अपने हाथ मे लिये है।

( अ )नई विकसित किस्मे:—गामा किरणन ( इरैडिएशन ), सकरण (हाइब्रिडीजेशन) बहुगुणिता ( पालीप्लाएडी ) और चयन के माध्यम से यहां प्रसिद्ध सजावटी पौधों को ६५ से अधिक किस्में विकसित की गई है जिनमे से प्रमुख निम्नप्रकार हैं– गुलदाउदी, एमारेंथस, बोगेनविलिया, ग्लैडिओलस, हरसिगार और गेदा इत्यादि।

( आ ) गुलदाउदी में योजनाबद्ध रूप से फूल खिलाना:— आमतौर पर गुलदाउदी मे लगभग ६ सप्ताह तक फूल खिलते हैं। लेकिन इस सस्थान द्वारा किये गये अनुसधान के फलस्वरूप दीप्तिकालिक नियन्त्रण ( फोटोपीरियाडिक कट्रोल ) द्वारा गुलदाउदी का पुष्पकाल मध्य सितम्बर से मार्च तक, लगभग ६ महीने तक बढ़ाया जा सका है जिससे इसके उत्पादको को अधिक लाभ मिल सकता है।

( इ ) गुलदाउदी की देर से और शीघ्र खिलने वाली किस्में— यहां गुलदाउदी को शीघ्र (सितम्बर-अक्टूबर) और देर से( फरवरी-मार्च ) खिलने वाली ऐसी किस्मे विकसित की गई है जिन्हें हम जब चाहे उस महीने में उगा सकते हैं।

( ई ) एफ हाइब्रिड गेदे:—अफ्रीकी गेदे की एक नर, अनुर्वर, ऊची किस्म को त्रिगुणित ( ट्रिप्लाएड ) गेदे के एफ, सकर बीज तैयार करने की पूर्ण तकनालोंजी यहा सम्पन्न हुई हैं तथा व्यापारिक उत्पादन हेतु इसका मानकीकरण किया गया है।

( उ ) ऊतक संवर्धन ( टिशूकल्चर ) द्वारा आर्किड तैयार करना — कुछ तिजारती आर्किड

के पौधों को उगाना बड़ा कठिन होता है। इस संस्थान ने इन्हें बड़े पैमाने पर तैयार करने हेतु एक तकनालॉजी विकसित की है।

( ऊ ) **सजावटी पौधों का प्रवेश और उन्हें जलवायु के अभ्यस्त बनाना:**—यहां कई सजावटी महत्व के जंगली पौधों का प्रवेश कराके उन्हे यहां की स्थानीय जलवायु के अभ्यस्त बनाया गया है। अन्य फूलों के अतिरिक्त इस संस्थान की गुलाब वाडी में कुल मिलाकर गुलाब की ७०० किस्में उपलब्ध है।

( ए ) **फूलों को फूलदान में अधिक समय तक लगाना:**— इस संस्थान ने ऐसी व्यवस्था बनाई है जिसमे ग्लैडिओलस, गुलदाउदी, ट्यूबरोज और बोगेनविलिया इत्यादि सजावटी पौधो के फूलो को फूलदानो मे अधिक समय तक सजाकर रखा जा सकता है।

* * *

**हम में से बहुतों को विभिन्न प्रकार की बालू और मिट्टी मे कतई रुचि नही होती। परन्तु वैज्ञानिक कुछ और ही प्रकार के प्राणी होते है। वे तरह-तरह के बालू और मिट्टी को न केवल जमा करते हैं अपितु उन्हें गर्म करके, आग में डाल कर अथवा उन्हें अन्य रसायनों से मिलाकर भी देखते है और इस प्रकार विभिन्न प्रकार के चमचमाते कांच और नयनाभिराम पिरच प्याले आदि बना डालते हैं।**

# पुनर्जन्म

—इन्द्रजीत सिंह बिगड़ा

मनुष्य अथवा किसी अन्य प्राणी की देह-समाप्ति हो जाने के बाद भी कुछ शेष रह जाता है। इस सहज जिज्ञासा से जुड़ा हुआ है पुर्नजन्म। भारत, अमरीका, कनाडा, जर्मनी, फ्रांस व ब्रिटेन आदि देशों में पुर्नजन्म के ऐसे कई उदाहरण सामने आ चुके हैं। जिसमे मनुष्यो ने अपने पूर्व जन्म के बारे में बिल्कुल ठीक तरह से बताया है। जिसमें उन्होने अपने माता पिता व अन्य सम्बन्धियों के नाम तक बता दिये है। जिनसे कि वह इस जन्म में नही मिला। अपने रहन–सहन व दिनचर्या के बारे मे जो कुछ उसने बताया उसे उसके पूर्वजन्म के माता-पिता व सगे सम्बन्धियों ने सही माना है। वैज्ञा-निक और विशेष रूप से परा वैज्ञानिक इस विषय पर लगभग एकमत हैं कि पिछले जन्म की घटना का विवरण देने वाले ये तमाम व्यक्ति सही और खरे हैं। मगर इन उदाहरणो के आधार पर यह स्वीकार करना ठीक न होगा कि पुर्नजन्म एक सार्वभौमिक सिद्धांत अथवा प्रकृति की अब तक न समझ पायी गयी कार्यविधि का हिस्सा है। इसलिये आज के वैज्ञानिकों के लिये यह एक पहली बनी हुई है कि फिर-फिर जन्म क्यों होता है।

परन्तु ऐसे तीखे मगर सारगर्भित प्रश्न अगर सबसे पहले कहीं पूछे गये है तो वे है इस महान भारत देश की महान कृतियां 'उपनिषदों' में हैं। जिन और कई प्रश्नो को हमारे महान पूर्वजो ने हजारो वर्ष पहले बता दिया था वे आज एक-एक करके सत्य साबित हो रही है। हमारे पूर्वज बहुत महान वैज्ञानिक थे। उन्होने हजारो वर्ष पहले उपनिषदो मे आत्म अस्तित्व क्या है, क्यो है, जिन पर आज का वैज्ञानिक खोजरत है।

उदाहरण के लिये श्वेताश्वतर उपनिषद मे पूछा है कि मन चंचल क्यो रहता है? 'बृहदा-ण्यक उपनिषद का यह प्रश्न कि मनुष्य जब सो जाता है तो बुद्धि कहां जाती है।" केनोप-निषद का यह प्रश्न कि "आदमी किसकी इच्छा से बोलता है।" कुछ इसी तरह का प्रश्न कि 'देहान्त के बाद भी कुछ ऐसा है जो बच जाता है।' उपनिषदों से जन्मी यह भारतीय दृष्टि कालान्तर मे अद्वैत वेदान्त तक आते-आते एक व्याप्त स्थापना के रूप में फलित हुई।

अद्वैत वेदान्त के अनुसार ब्रह्म निरन्तर विकासशील रहता है। आधुनिक युगमें पहली बार इस स्थापना की पुष्टि हुई आइन्सटिन के इस कथन द्वारा कि यूनीवर्स लगातार प्रगति पर है। अद्वैत वेदान्त ने इस विषय को दो वर्गों-ब्रह्म और माया मे विभाजित किया है। वेदान्त ने ब्रह्म को इस जगत का निमित्त और उपादान दोनो का कारण बनाया और कहा कि सृष्टि-रचना के लिये ईश्वर माया को 'द्वारा' बनाता है। माया परम सत्ता की बीज शक्ति है और उसके अनेक रूप व नाम है। अद्वैत वेदान्त ने साथ मे यह भी कहा कि आग को जलन जिस तरह आग से अलग नही उसी तरह माया भी ब्रह्म से अलग नही। इसी माया को अद्वैतवादियो ने मानसिक क्रिया कहा जबकि ब्रह्म को अपरिणामी, नित्य और चैतन्य है।

मा यासत्, रज और तम तीन गुणो वाली है। आकाश से, वायु से, अग्नि से, जल से, पृथ्वी के उत्पन्न होने तक की क्रिया में यही तीन गुण माया द्वारा क्रियाशील रहते है। वेदान्त इन पाच महा-भूतो को सूक्ष्म तत्त्व वा तन्मात्रा कहता है। इन पंच तन्मात्राओ में जब सात्विक अंश की प्रधानता होती है तब आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी से क्रमशः श्रोत, स्पर्श, चक्षु, जिह्वा और घ्राण नाम वाली पांच ज्ञानेन्द्रिया पैदा होती है। इन्हीं के कारण क्रमशः शब्द, स्पर्श, रस और गन्ध का बोध होता है।

पांच तन्मात्राओं के सात्विक अंश द्वारा बुद्धि, मन, चित्त, और अहकार जैसी आन्तरिक कृतिया बनती है। जिनमे ज्ञानेन्द्रियो व कर्मेन्द्रियो का प्रेरक बनता है मन। पचीकृत भूतो से पैदा स्थूल देहका नाम है अन्नमय कोश जो देह के साथ ही समाप्त हो जाता है। शरीर मे स्थित पाच वायु और पाच कर्मेन्द्रियो के योग का नाम है प्राणमयकोश। यह कोश भी आत्मा से भिन्न है। पांच ज्ञानेन्द्रियो के योग को मनोमय कोश कहा गया है तथा बुद्धितत्त्व युक्त पाच ज्ञानेन्द्रियो को विज्ञानमयकोश। अंतिम कोश सतगुणवाली अविद्या से संचालित आनंदमय कोश है।

भारतीय दृष्टि के अनुसार देहान्त के बाद भी न मरने वाला सूक्ष्म शरीर पाच ज्ञानेन्द्रियों पाच कर्मेन्द्रियो, पाच प्राण, एक बुद्धि और एक मन के योग से बना है। यही वह सूक्ष्म शरीर है जो प्रारब्ध और संचित कर्मों के कारण देहान्त के बाद फिर-फिर जन्म लेता है।

सूक्ष्म शरीर की अवधारणा केवल भारतीय ही हो सकता है ऐसा नही है। 'द इजिप्शियन बुक आफ डेड' मे भी सूक्ष्म शरीर के बारे मे विचार प्रकट किये गये हैं।

ग्राकसफोर्ड विश्वविद्यालय के मनोविज्ञान विभाग के डायरेक्टर डा० सोसिल ने अपने प्रयोगों के आधार पर निष्कर्ष निकाला है कि स्थूल शरीर के समानान्तर कोई एक सूक्ष्म सत्ता है जो सभी सांसारिक बन्धनों के बावजूद कभी-कभी शरीर छोड़ कर दूर चली जाती है। हालांकि एक रूपहले तार द्वारा हर हालत में स्थूल शरीर की नाभि से जुड़ी रहती है। जब कभी यह रूपहला तार किसी कारणवश टूट जाता है तो उस सूक्ष्म सत्ता का स्थूल शरीर से कोई सम्बन्ध नही रह जाता और इससे अक्सर व्यक्ति की असमायिक मृत्यु हो जाती है।

विश्व के वैज्ञानिको द्वारा की गई खोजों के आधार पर पता चलता है कि अणु के भीतरी भाग में एक तरह की नियति है। अणु के भीतर के इस शून्य से ही सूक्ष्म शरीर की रचना होती है। परन्तु इस शून्य द्वारा उत्पन्न सूक्ष्म शरीर का आकस्मिक स्थूल शरीर को छोड़ कर चला जाना ही आज के वैज्ञानिक के सामने एक पहेली है। परन्तु आज का वैज्ञानिक इस पहेली को सही रूप मे सुझाने के लिये इस महान देश भारत के अद्वैत वेदान्त या अन्य कई उपनिषदों की सहायता ले सकता है।

इन आधारों पर यह कहने मे कोई सकोच नही है कि वैज्ञानिक 'पुनर्जन्म' की पहेली को जल्द ही सुलझा लेगा। परन्तु भारतीय वेदान्तवादियों का कहना है कि वैज्ञानिक जितने भी प्रयोग करें वे हमारे अद्वैत वेदान्त का समर्थन अन्त मे करेंगे ही। भले ही उनके द्वारा कही गयी भाषा अद्वैत से भिन्न हो। पर वह अद्वैत वेदान्त द्वारा प्रयोग की गयी भाषा का ही दूसरा रूप होगा।

★ ★ ★

# वेदों में सूत्र रूप से विज्ञान

—डा० रामेश्वर दयाल गुप्त

स्वा० दयानन्द सरस्वती से पहले के वेद भाष्य जो उपलब्ध हैं, प्रायः दाक्षिणात्य, द्रविण, मैथिल अथवा काश्मीरी ब्राह्मण हैं यथा सायण, महीधर एवं उवट प्रभृति। इन सब भाष्यों मे वेद-मंत्रों का अर्थ मात्र यज्ञ या तन्त्रपरक है। यत्र-तत्र अध्यात्म की भी पुट है। पर दयानन्द सरस्वती वेदो को ईश्वर द्वारा सृष्टारम्भ मे मानव के उन्नयन, अभ्युदय और निश्रेयस की उपलब्धि हेतु दिया विधान मानते थे। अतएव उसमें वैज्ञानिक सिद्धान्तों का सूत्र रूप मे होना अनिवार्य था। उन्होंने अपनी ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में कतिपय ऐसे वेद मन्त्र उद्धृत किये हैं जिनमें वाष्प, विमान, तार, वेतार खगोल व नक्षत्र विज्ञान के सूत्र उपलब्ध हैं। उनके समय तक लोक वेद में आयुर्वेद का मूल तो मानते थे जो कि शरीर-विज्ञान है, पर भौतिक तथा नक्षत्रीय विज्ञान का होना किसी ने नहीं दर्शाया। देने उनकी इस मान्यता को मूर्त्त रूप के लिये ही हमारे से अगली पीढ़ी के विद्वानो ने शीर्षस्थ गुरुकुल कांगड़ी विश्व विद्यालय में पहले उद्योग कक्ष और फिर विज्ञान कक्ष भी स्थापित किया था। पर कक्षा विभाग के संस्कृतज्ञ शास्त्री यज्ञ करने-कराने और अध्यात्म पर ध्यान देने मे ही मस्त रहे। उन्होंने वैज्ञानिको को सम्पर्क में लेकर वेद में वैज्ञानिक तथ्यो का आधुनिक परिपेक्ष्य में अनुसन्धान तथा परीक्षण नही किया। इस प्रकरण में आचार्य श्रीराम शर्मा ने ब्रह्मवर्चस शोधसंस्थान स्थापित किया है जो यज्ञीय पौधो, यज्ञ धूम, यज्ञचिकित्सा तथा ध्यान प्रक्रिया मे मन व मस्तिष्क की स्थिति पर आधुनिक वैज्ञानिक उपकरणो से परीक्षण करके पौरणिक मान्यताये सिद्ध करने मे संलग्न है। माननीय महेश योगी जी भी अपने भावातीत ध्यान पर परीक्षण कराके ध्यान व नामस्मरण आदि का महत्व सिद्ध करना चाहते हैं। प्रतीत होता है कि हम पिछड़ गये हैं।

अपनी मान्यता सिद्ध करने हेतु मैने "हमारा विज्ञान" नामक पुस्तक तैयार की है जिसमें भौतिकी रसायन, खगोल विद्या, नक्षत्रीय विद्या, गणित, सांख्यिकी, भाषा विज्ञान, आयुर्विज्ञान, ध्यान-योग आदि पर वेदादि में उपलब्ध सूत्रों का संकलन किया है। पुस्तक दिल्ली में छप रही हैं। यहाँ हम वेदों में चन्द्रमा पर दिये सूत्रों को उद्धृत करते है, जिस पर मेरी पुस्तक में एक पूरा अध्याय है।

१. चन्द्रमा के प्रकाश का कारण सूर्य रश्मियाँ हैं :—

अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टरपी च्यम् ।
इत्था चन्द्रमसो गृहे । ऋग्वेद—१।८४।१५ ॥

इसके व्याख्यान मे यास्काचार्य कहते हैं कि इस चन्द्र गृह को दीप्तिका कारण आदित्य ही है। सूर्या यत्पत्ये ससन्ती मनसा सविता ददात् । यही बात ऋ० १०।८५।६ मे कही है:—

सोमोवधूयुरभवदश्विनास्तामुभा वरा ।
सूर्यां यत्पते शंसन्ती मनसा सविता ददात् ।

इससे भी यही सिद्ध होता है कि सूर्य से ही चन्द्र प्रकाशित है।

२. वैदिक वाङ्मय सदैव से चन्द्रमा को लोक मानता रहा है। लोक जीवो के निवास स्थान को कहते हैं। अब जब चन्द्रमा पर मनुष्य पहुंच गया है, तब उसका पृथ्वी की तरह एक लोक तो सिद्ध हो गया है। अभी वहां हमारी तरह के शरीरावयव वाले जीव नही मिले हैं, पर पृथ्वी, जल, आकाश, वायु तथा अग्नि मे से क्रमश एक या दो या अधिक समिश्रण पर आधारित शरीरधारी होना सदा सम्भाव्य है।

३. भारत मे क्षत्रियो के तीन वंश प्रसिद्ध है—सूर्य, चन्द्र तथा अग्नि। यह अपना उद्भव क्रमशः सूर्य, चन्द्र व अग्नि से मानते हैं। अग्नि का तात्पर्य तो उनसे है जो आबू पर्वत पर यज्ञ मे से प्रकट हुए थे। अर्थात् वे विदेशी जिन्हें यज्ञाग्नि से शुद्ध करके क्षत्रिय वर्ण दिया गया था। पर अन्य दो अपना उद्भव सूर्य तथा चन्द्र से मानते है। पौराणिक दन्तकथाये तो असम्भव बातो से भरी हैं पर यह खोज का विषय है कि किंवदन्ती का मूल आधार क्या है।

४. चन्द्रमा सूर्य का पुत्र है।

ऋग्वेद १०।६०।१३ मे कहा है—

चक्षोः सूर्यो अजायत। चन्द्रमा मनसो जातः॥

इस पुरुष सूक्त में सूर्य का जन्म विराट पुरुष के नेत्रो से तथा चन्द्रमा की उत्पत्ति उसके मन से बताई है। ऋग्वेद ६।३ के अनुसार चन्द्रमा सूर्य का पुत्र है। वह सूर्य के प्रकाश से ही प्रकाशित हो ता है:—

अधिश्रियधीरधि त सूर्यस्य ॥ ऋ० ६।७।६ ॥
स सूर्यस्य रश्मिभि. परिव्यत॥ ऋ. ६।८६।३२॥

चन्द्र पर पडने वाले इस सूर्य के प्रकाश को वेद मे 'सुषुम्ण रश्मि'' कहा है:—

सुषुम्ण· सूर्यरश्मिश्चन्द्रमा गन्धर्वः यजु० ।१८।४०

५. परन्तु इसे विराट पुरुष का मन क्यो कहा है? वास्तव में चन्द्रमा हमारे मन को स्थितियो

का नियन्त्रक है। यो तो जिस रज वीर्य से किसी मानव का जन्म होता है उसका, तथा पूर्व जन्म के संचित सस्कारों के अनुसार मन होता है और व्यवहार करता है, पर इधर चन्द्रमा के मन पर प्रभाव को समझने हेतु अमेरिका मे कुछ प्रयोग किये गये हैं।

फरजस वुड० (अमेरिका नेशनल ओशन सर्वे) ने कहा है कि जब पृथ्वी, सूर्य और चन्द्रमा एक लाइन मे होते है, तब समुद्र के जल का ज्वार अत्यन्त तीव्र होता है। अलबर्ट लीवर ने निष्कर्ष निकाला कि शराबी, दवाखोर, बुद्धि पगु तथा जरायम वृत्ति वाले व्यक्ति पर पूर्णिमा तथा नवोदित चन्द्रमा वाली रात्रि को अत्यधिक प्रभाव होता है। मनुष्य के शरीर मे ८०% पानी तथा २०% और कुछ है। अत समुद्र के जल की तरह मनुष्य पर चन्द्रमा का प्रभाव पड़ता है। उसने अपने जिले की पुलिस को चेतावनी दी कि ऐसी रात्रियो को अपराध अधिक होगे और वास्तव मे कत्ल आदि की संख्या दोगुनी हो गई, जब सूर्य, चन्द्र वा पृथ्वी ८ जनवरी को एक ही लाइन मे थे। उसने निम्न निष्कर्ष परीक्षणोपरान्त लिखे हैं:—

१. फोनैक्स (अरीजोना)के आग बुझाने वाले विभाग ने बताया कि पूर्णचन्द्र का रात्रि मे और रात्रियों की अपेक्षा २५ या ३०% अधिक आग लगने की घटनाये रिपोर्ट हुई।

२. पागलखानों में पूर्णचन्द्र वाली रात्रि को पागलों का व्यवहार क्रूरतर होता है।

३ चन्द्रमास के बराबर समय ही में स्त्री का मासिक स्राव होता है ( साढे २६ दिन )तथा गर्भ मे बच्चा पूर्ण होने मे ६ चन्द्रमास लगते हैं।

यह स्पष्ट है कि इन ग्रहो व नक्षत्रो का प्रभाव शरीर स्थित हारमौन,द्रव्य तथा घोलो पर पड़ता है जिसमे बिजलीका प्रभाव(ELECTRLOYTE) कहते है। हमारी खाल मे होकर बिजली चुम्बक की शक्ति रेखाये प्रवेश कर जाती है जिनके प्रभाव से हरेक Nerve मे शक्ति क्षेत्र पैदा होता है, इस शक्ति क्षेत्र पर आकाशीय नक्षत्रो का प्रभाव पड़ता है। जब तीनो ग्रह उक्त प्रकार एक लाइन मे होते है तब पृथ्वी की आकर्षणशक्ति तथा इन चुम्बकीय शक्तिक्षेत्रो पर बृहद आक्रमण होता है। तब हमारा नस नाड़ियो मे क्रोधादि उत्पन्न हो जाता है। शरीर के कुछ भागो मे पानी का कमी जो पैदा हो जाता है। उसने देखा कि कुछेक ऐसे क्षणों मे बासियो लाग एक ही समय मे अथाह्न गहराई गर्त्त मे डूबे, तेज दिल धड़कन वाले हो जाते है। लायल वाटसन ने तो यहा तक कहा है कि मनुष्य का शरीर समुद्र की नकल है। तथा सोडियम पोटेसियन, मैंगनेशियम, कोबाल्ट, क्लाराइड तथा जिन्क समुद्र की ही भाँति है और उनपर चन्द्र आदि का प्रभाव पड़ता है। ( Readers Digert न व० ८० से साभार उद्धृत) इसीलिए हमारे यहां पूर्णिमा

अमावस्या के विशेष यज्ञों का विधान है। तथा यह तिथियाँ पुरुष-स्त्री समागम में निषिद्ध है।

६. वेद में ग्रहण की चर्चा—

पृथिवी की छाया से चन्द्र ग्रहण और चन्द्रमा की छाया से सूर्य ग्रहण होता है। यह विषय निम्न ऋचाओं में आया है:—

सूर्यं स्वर्भानुस्तमसा विध्यावसुर.।
अक्षत्रेविद् यथा मुग्धो भुवनान्यदीघ्यि:।
ऋ० ५।४०।५ ॥

तथा

यं वै सूर्य स्वर्भानुस्तमसा विध्यदासुर:।
अत्रयस्तमन्वविन्दन्नह्यन्ये अशक्नुवन्।
ऋग्वेद ५।४०।९ ॥

७. चन्द्र ग्रहण—

विधु दद्राणं समने बहूनां युवानं सन्तं पलितो जगार।
देवस्य पश्यकाव्यं महित्वा अद्या ममार स ह्यःसमान।
अथर्व ९।१०।९ ऋग्वेद १०।५५।५

निरुक्त १४।१८ में इसकी अधिदैवत पक्ष में व्याख्या है कि युवक विधु चन्द्रमा है, पके बालों वाला वृद्ध सूर्य है। इन दोनों का मानों युद्ध हो रहा है। रात्रि में चन्द्रमा प्रबल हो जाता है तथा दिन में सूर्य। पर इस मन्त्र का अथर्व १९।१।१० से समीकरण करें तो युवक को विधु (चन्द्र) है ही, राहु वृद्ध है जो उसे निगल जाता है। यों चन्द्रमा सूर्य से प्रकाश पाता है। पर जब वह इस दिशा में आता है कि सूर्य और चन्द्रमा के मध्य में पृथिवी आ जाती है तब वह उस प्रकाश को रोक लेती है और चन्द्रमा को जाने वाला प्रकाश रुक जाता है। इसी को चन्द्र ग्रहण कहते हैं। यह कोण विशेष ही राहु है, जब पृथिवी बीच में आ जाती है। तभी मन्त्र में कहा है कि युवक को वृद्ध ने निगल लिया। देव का चमत्कार देखो जो कल जीवित था वह आज मरा पड़ा है।

(यह व्याख्या श्री रामनाथ विद्यालंकार कृत है)

* * *

कटहल गूलर और आमला के वृक्षों से हम सभी परिचित हैं? वैज्ञानिक शोध से पता चला है कि इन तीनों से प्राप्त लकड़ी सबसे अच्छी ईंधन लकड़ी है।

# प्राचीन भारत में सैनिक संगठन एवं युद्ध कौशल

— कैप्टन वीरेन्द्र अरोड़ा

ऐसा माना जाता है कि वैदिक काल मे राजाओं के पास कोई निश्चित सेना नहीं होती थी। युद्ध के समय उनको स्थानीय लोगों पर निर्भर करना पड़ता था, जो अपने हथियार लाते थे तथा उनका अपना सेनापति होता था। यह व्यवस्था राजा स्थानीय कर लगा कर किया करते थे।

वैदिक साहित्य मे महाभारत की चार तरह की सेना चतुरंग बाला एवं चतुरंग कामू का प्रसंग नही आया है। सेना का संगठन दो प्रकार का था—(१) पट्टी सेना—पैदल लड़ने वाले जवान। (२) रथो का सेना—जो रथो पर बैठकर युद्ध किया करते थे।

यह सेना का संगठन न केवल प्राचीन भारत में ही था, परन्तु सारे प्राचीन संसार मे प्रचलित था। ऋग्वेद मे हाथी को जंगली जानवर के नाम से जाना गया है, और युद्ध में इसका वर्णन नहीं आता है।

वैदिक काल से पूर्व युद्ध निम्न प्रकार से लड़ा जाता था —जब शत्रु आर्यों की सेनाओं के निकट पहुंचता था, तो तरह-तरह की रुकावटें, खाइयां खोदना, लकड़ी की बाधाएँ आदि बनायी जाती थी और देवताओं की सहायता एवं आशीर्वाद प्राप्त करने के लिए उनको चढ़ावा अर्पित किया जाता था, तथा प्रार्थना की जाती थी। तत्पश्चात् सेना ऊँचे स्वर से युद्ध गान गाते हुए, ड्रम आदि बजाते हुए और ध्वज फहराते हुए शत्रु की तरफ बढ़ती थी। उन दिनो युद्ध के दौरान ध्वजा का विशेष महत्व था। युद्ध मे रथ सेना पीछे रहती थी एवं पैदल सेना आगे। योद्धा रथ के बायें खड़ा होता था और उसके पास सारथी का स्थान होता था। पैदल सेना शत्रु के निकट पहुंच कर ललकारती थी तथा युद्ध किया करती थी। योद्धा पीतल का कवच और टोप से अपना बचाव करता था और शत्रु पर वार के लिए तीर कमान का प्रयोग करता था। उस समय तीर की नोक पर जहरीला पदार्थ लगाया जाता था। तीर कमान के साथ २ भाले, कुल्हाड़ी, बल्लम और गुलेल आदि का प्रयोग भी होता था। युद्ध में विजयी होने पर विजेता जोर-जोर से ड्रम आदि बजाते थे, और अग्नि जलाकर देवताओं को गानों तथा बलिदान द्वारा धन्यवाद दिया जाता था। तत्पश्चात् जीत के माल का बटवारा किया जाता था। आर्य लोग अपनी सीमाओं की सुरक्षा हेतु तथा कभी-कभी

पड़ौसी राज्यों पर अपनी शक्ति-प्रदर्शन के लिए आक्रमण किया करते थे।

वैदिक युग में सैनिक दृष्टि से राजा के पुरोहित का विशेष महत्व था। वह राजा को युद्ध के विषय में परामर्श देता था एवं युद्ध की स्थिति में उसे युद्ध के धर्म से अवगत कराये रखता था।

युद्ध के प्रारम्भ होने से पहले पुरोहित राजा के रथ के पश्चिम में खड़ा होता था और उस अवसर के अनुरूप ऋग्वेद से मन्त्रों का उच्चारण करता था। पुरोहित स्वयं राजा को तीर-कमान आदि से सुसज्जित करता था। इस काल में निश्चित हथियारों के बारे में अनुमान लगाना कठिन है। परन्तु अधिकतर प्रयोग में आने वाले हथियार तीर और कमान थे। इनकी चर्चा वेदों में कई बार आयी है —

विज्यं धनुः कपर्दिनो विशल्यो बाणवाँऽउत।
अनेशन्नस्य या ऽइषवऽआभुरस्य निषङ्गधिः॥

कमान का विशेष महत्व था, इसकी डोरी में चर्बी का प्रयोग होता था। युद्ध के इतिहास में अग्नि हथियार का प्रयोग होने से पहले अधिकतर तीर कमान का प्रयोग होता था। इसी लिए प्राचीन समय में सैनिक शिक्षा "धनुर्विद्या" के नाम से जानी जाती थी और इस विद्या में निपुणता कुशल योद्धा का प्रतीक था। तीर-कमान के अतिरिक्त भाले, तलवार, कुल्हाड़ी, गुलेल आदि का नाम हथियारों में आता है, परन्तु इनका युद्ध में अधिक प्रयोग नहीं होता था।

शत्रु को जाल, फन्दा आदि से गुमराह करके भी पराजित किया जाता था। (अथर्व० ८-८)

युद्ध में वाद्ययन्त्रों में दुन्दुभि, बक्कुरा आदि का प्रयोग किया जाता था। आर्यों ने अपनी सुरक्षा के लिए कभी किले एवं शस्त्रागार नहीं बनाए। आर्य लोग दस्यु जाति के तीव्र आक्रमण के भय से असुरक्षा के वातावरण में रहा करते थे, जिनको अन्तमें पराजित किया गया था। आर्यों को अपने शत्रुओं पर विजय प्राप्त करके किले प्राप्त हुए थे जिनका इन्होंने सही रूप से उपयोग किया था। इस बात का कई बार प्रमाण मिलता है कि दस्युओं के पास वे किले होते थे।

किले अधिकतर पत्थर द्वारा बनाए जाते थे। कभी-कभी ईंटों द्वारा भी बनाये जाते थे।

उपर्युक्त यह विचारधारा आधुनिक लेखकों की मानी जाती है। परन्तु महर्षि दयानन्द जिन्होंने कि वेदों का पुनरुद्धार किया है, उनकी मान्यता है कि आर्यों का जन्म स्थान यही तिब्बत है जो कभी भारतवर्ष का अंग था, इस लिए उनकी मान्यता है कि आर्य श्रेष्ठ और न्यायप्रिय व्यक्ति को कहा जाता था। दुष्ट प्रवृत्ति के लोगों को

दस्यु कहा जाता था और यह देवासुर-संग्राम के नाम से प्राचीन भारत में प्रसिद्ध है। आर्यों को अति प्राचीनकाल से ही अच्छी से अच्छी शस्त्र-विद्या का ज्ञान था जैसा कि यजुर्वेद मे कहा है कि शीशे की गोलियों से शत्रु का नाश करे।

'शीशेन विध्याम''। (यजु अ २६)।

इसी प्रकार वेदो में विमान सेना और जल सेना का भी वर्णन आया है।

आर्य राजाओ की परम्परा मे मनु को सर्व-प्रथम राजा माना है। सेना और शस्त्र विद्या के विषय मे मनु स्मृति मे अति विस्तार और सूक्ष्म-रूप से वर्णन उपलब्ध है। प्राचीन शस्त्र-अस्त्र विद्या का वर्णन वेदो से लेकर समस्त प्राचीन साहित्य मे प्राप्त होता है। इसलिए आधुनिक विद्वान जोकि ५००० वर्ष से इधर उधर पूर्व वैदिक-काल, वैदिककाल, उत्तर वैदिककाल, मनु-स्मृति काल और ऐतिहासिक कालो आदि नामो से विख्यात करते है। उनकी यह विचारधारा उचित प्रतीत नही होती है। क्योंकि भारतीय परम्परा के अनुसार ५००० वर्ष तो केवल महाभारत काल को होते है। महाभारत में यह स्पष्ट वर्णित है कि उस समय ऐसे तीव्र मार करने वाले शस्त्र थे, जिनके परिणामस्वरूप महाभारत युद्ध को अकेला योद्धा १ मिनट से लेकर १० दिन तक समाप्त करने की घोषणा करता था। इससे सिद्ध होता कि सैनिक शिक्षा और युद्ध कौशल की शिक्षा अपनी चरम सीमा पर थी। उसका एक उदाहरण चक्रव्यूह रचना का दिया जा सकता है। युद्ध की इस विधि का ज्ञान आज भी किसी देश को प्राप्त नही है।

इसी प्रकार रामायण काल मे आग्नेय शस्त्र, वरुण शस्त्र का वर्णन मिलता है जिसका अभि-प्राय है कि आग्नेय शस्त्र से गैस निकलती थी और नरसंहार करती थी। वरुण शस्त्र से जल की तत्काल इतनी वृष्टि होती थी कि आग्नेय शस्त्र से छोडी हुई गैस शान्त हो जाती थी। इस प्रकार से शिव शस्त्र आदि अनेक शस्त्रो का नाम आता है, जिनको विमान से छोडा जाता था। इन शस्त्र और विमानों का वर्णन विस्तृतरूप से भरद्वाज मुनि द्वारा विरचित बृहद् विमान शास्त्र में मिलता है। स्वयं भरद्वाज मुनि कहते हैं कि— यह शस्त्र विद्या का ज्ञान मैने वेदो से प्राप्त किया है। इस लिए यह कहना उचित ही है कि वेदों में सैन्य-सगठन, युद्ध कौशल आदि का वर्णन मिलता है।

* * *

# हिन्दु गणितज्ञों की महान् उपलब्धि : 'शून्य'

प्रो॰ हरबन्सलाल

गिनती का इतिहास अत्यन्त रोचक है। जब हम गिनती की बात करते है तो प्राय: हमे अभिप्राय १, २, ३, ४, ५,... आदि संख्याओं से होता है जिन्हे प्राकृतिक सख्याये कहते हैं। इनके अतिरिक्त और भी सख्या पद्धतियां (Number Systems) है। विभिन्न सख्या पद्धतियो के अनुसार संख्याये निम्न प्रकार की होती हैं—

१. प्राकृतिक सख्याये ( Natural Numbers )

२. पूर्ण सख्यायें ( Integers )

३. परिमेय संख्याये ( Rational Numbers )

४. वास्तविक सख्याये ( Real Numbers )

५. काल्पनिक संख्याये ( Imaginary Numbers )

प्राकृतिक संख्याओं से काल्पनिक संख्याओं तक के विकास की भी एक रोचक कहानी है। विभिन्न संख्या पद्धतियां विभिन्न आवश्यकताओ की पूर्ति हेतु विकसित हुई। संख्याओ के इतिहास के प्रारम्भ से ही इनको लिपिबद्ध करने के प्रयास के सकेत प्राप्त होते है। प्रारम्भिक अवस्थाओं में संख्याओं के लिखित रूप मे प्रदर्शित करने के लिए कुछ चिन्हों एवं भाषा लिपियो का सहारा लिया गया।

मिस्र में अपनायी गयी प्रणाली के अनुसार एक को I से, तथा दो को II से, तीन को III से नौ को $\frac{\frac{III}{III}}{III}$ से, दस को ∩ से, सौ को ⁰ से आदि प्रदर्शित किया जाता था।

ग्रीक लोगों ने वर्णमाला के अक्षरों एवं कुछ विशिष्ट चिन्हों की सहायता लेकर संख्याओं को लिपिबद्ध करना शुरु किया था—एक को A से, दो को B से, तीन को T से, चार को Δ से, पांच को E से, छः को E से, सात को Z से,

आठ को H से, नौ को 0 से, दस को, I से, सौ को P से आदि।

मय लोगों ने एक से चार तक की संख्याओं को उतनी ही बिंदियों से, पांच को एक सरल रेखा '—' से, छः को _._ से, सात को _.._ से, आठ को _..._ से, नौ को _...._ से, दस को = से, सौ को एक विशेष चिन्ह से प्रदर्शित किया।

रोमन लोगों ने एक विभिन्न प्रणाली अपनायी एक के लिये I, दो के लिए II, तीन के लिए III, चार के लिए IV, पांच के लिये V, छः के लिए VI, सात के लिए VII, आठ के लिये VIII, नौ के लिये IX, दस के लिये X, पचास के लिए L, सौ के लिये C, पांच सौ के लिये D, एक हजार के लिये M आदि का प्रयोग किया।

इस प्रकार सभ्यता के विकास के विभिन्न युगों में विभिन्न देशों में अलग-अलग संख्या-लिपि-पद्धतियां अपनाई गईं। संख्याओं की आधारभूत प्रक्रियाओं—जोड़, गुणा, घटाव व भाग का किया जाना इस प्रकार की प्रणालियों में कितना कठिन तथा असुविधाजनक होता होगा यह एक उदाहरण देकर हम स्पष्ट कर सकते हैं—

यदि चवालीस को एक सौ छियत्तर से गुणा करना है तो रोमन प्रणाली द्वारा यह प्रक्रिया निम्न प्रकार से होगी—

XLIV × CLXXVI

| | | | |
|---|---|---|---|
| XL × C | = | M M M M | |
| XL × L | = | M M | |
| XL × X | = | C C C C | |
| XL × X | = | C C C C | |
| XL × V | = | C C | |
| XL × I | = | X L | |
| IV × C | = | C C C C | |
| IV × L | = | C C | |
| IV × X | = | X L | |
| IV × X | = | X L | |
| IV × V | = | X X | |
| IV × I | = | IV | |

= M M M M M M C C C C C C C C
= C C C C C C C C XL,XL,XL XX IV
= M M M M M M M D C C X L IV

इसी प्रकार अन्य लिपि पद्धतियां भी विभिन्न प्रक्रियाओं के लिए अधिक उपयुक्त नहीं थी और अन्य प्रणालियों में हिसाब किताब एवं गणना कार्य अत्यन्त कठिन तथा असुविधाजनक था। संख्यालिपि पद्धतियों के इतिहास एवं विकास से एक बात और स्पष्ट होती है कि प्रायः

लिखने का आधार दस, बीस या साठ आदि था।

सख्या लिपि प्रणालियो के विकास की प्रक्रिया सदियो तक चलती रही, खोज कार्य होता रहा और अन्तिम अवस्था मे अको की खोज हुई और सख्याओ को अको द्वारा प्रदर्शित किया जाने लगा। इस कार्य के लिये प्रारम्भ मे नौ अंको का प्रयोग किया जाने लगा। पश्चिम मे विभिन्न अक 1, 2, 3, 4, 5, 6, 7, 8 और 9 थे जो एक से नौ तक की सख्याओ को प्रदर्शित करते थे। हिन्दु प्रणाली मे विभिन्न अक थे- १,२,३,४,५,६,७,८ और ६। इसके साथ ही स्थानमूलक प्रणाली की भी खोज हुई जिसका आधार दस था और यही स्थानमूलक प्रणाली आज भी विश्व के विभिन्न देशों मे प्रचलित है। इस प्रणाली मे दॉयी ओर से बॉयी ओर चलते हुये प्रथम स्थान इकाई का द्वितीय स्थान दहाई का, तीसरा स्थान सैकड़े का, चौथा स्थान हजार का पाचवा स्थान दस हजार का, छठा स्थान लाख का आदि और इस प्रकार विभिन्न स्थानो का मान अपने से पहले स्थान के मान का दस गुणा करने से प्राप्त हो जाता है।

स्थानमूलक प्रणाली द्वारा सख्याओ को लिखने की प्रथा के दौरान एक समय था, जब यदि तीन सौ दो लिखना होता था तो ३ २ अथवा ३, २ लिखा जाता था। इसमे दो अकों के बीच थोड़ी जगह खाली रखी जाती थी जिसका तात्पर्य था कि इस स्थान पर किसी अंक का प्रयोग नही किया जाना है किन्तु इस प्रकार सख्याओं को लिखना एवं समझना तथा उनके साथ विभिन्न प्रक्रियाये करना अत्यन्त दुष्कर कार्य था। इस-प्रकार लिखे गये तीन सौ दो को तीन हजार बीस भी पढा जा सकता है। विकल्प रूप में जहा कोई अक नही लिखा जाना होता था वहां अर्ध विराम लगाया जाने का भी प्रचलन हुआ परन्तु इसमे भी एक कठिनाई आई कि अंको को अलग-अलग भी तो समझा जा सकता था जैसे तीन सौ दो को तीन और दो। इस प्रकार जहा कोई अक नही लिखा जाना है, वहा क्या लिखा जाये यह समस्या गणितज्ञो के सामने रही। खोज कार्य चलता रहा, विभिन्न विकल्प सोचे जाते रहे, परन्तु इस समस्या का समाधान हिन्दु गणितज्ञो की आश्चर्य-जनक खोज 'शून्य' ने किया। 'शून्य' का अर्थ सस्कृत मे है— 'ख' अर्थात् 'आकाश' अथवा जो कुछ भी नही है— खालीपन। कहा गया है— 'यदच्छा विन्यासे शून्य' अर्थात् अनजान एव अज्ञात अक के स्थान पर 'शून्य' का प्रयोग किया जाता है। 'शून्य' शब्द का प्रयोग, 'यावद् तावद्' अर्थात् 'जो है वही' के अर्थ में होता है।

हिन्दु गणितज्ञो के आश्चर्यजनक आविष्कार 'शून्य' ने सख्या लिपि प्रणाली की एक बहुत बड़ी बाधा को दूर कर दिया। इस प्रकार से एक सौ नौ के लिये अलग-अलग अंक तथा शून्य- इन दस

अंकों की सहायता से प्रत्येक संख्या-छोटी-बड़ी लिखी जा सकती है। 'शून्य' के आविष्कार ने विभिन्न प्रक्रियाओं को अत्यन्त सरल बना दिया- शून्य' का यह अंक बहुत अजीब और खतरनाक है। जोड़ने की प्रक्रिया मे यह अंक किसी भी संख्या को प्रभावित एवं परिवर्तित नहीं करता और उसी प्रकार घटाने की प्रक्रिया में भी संख्या अपरिवर्तित रहती है। गुणा की प्रक्रिया मे तो यह प्रत्येक संख्या को अपने मे ही समा लेता है अर्थात् किसी संख्या को शून्य से गुणा करने पर शून्य ही प्राप्त होता है। भाग की प्रक्रिया मे तो यह और भी भयानक हो उठता है। यदि किसी संख्या मे शून्य को भाग दिया जाये तो परिणाम शून्य होता है परन्तु यदि किसी संख्या को शून्य मे भाग दिया जाये तो एक ऐसी असीम संख्या प्राप्त होती है जिसे INFINITY कहते है।

हिन्दु गणित मे शून्य के प्रयोग के उदाहरण नवी शताब्दी मे मिलते है। महावीर और भास्कर के गणित मे शून्य तथा भास्कर से पहले श्रीधर ने शून्य का वर्णन किया है। भारत मे शून्य की जो आकृति अपनाई गई वही संसार के अधिकांश देशो मे प्रचलित हुई। अरब वालों ने शून्य को नाम दिया 'सिफर' और सम्भवतः इसी से अंग्रेजी शब्द 'साईफर' बना और अंग्रेजी मे प्रयुक्त 'जीरो' शब्द की उत्पत्ति हुई, लातीनी शब्द 'जेफिरम' से।

शून्य के आविष्कार के अतिरिक्त हिन्दु गणितज्ञो को 'दशमलव प्रणाली' के आविष्कार का भी श्रेय है। जिस प्रकार 'दस' को आधार मान स्थानमूलक प्रणाली द्वारा १, २, ३, ४, ५, ६, ७; ८, ९ और ०, इस दस अंको के प्रयोग से स्थान बदलकर कोई भी एक से बड़ी संख्या लिखी जा सकती है। उसी प्रकार दशमलव प्रणाली द्वारा दशमलव बिन्दु लगाकर एक से छोटी प्रत्येक संख्या लिखी जा सकती है। दशमलव बिन्दु के बाद बाये से दाई ओर जाते हुये प्रथम अंक एक का दसवा भाग, द्वितीय अंक सौवा भाग, तीसरा अंक हजारवा भाग आदि प्रदर्शित करता है। हिन्दु ग्रन्थो से पता चलता है कि आर्य भट्ट को इस प्रणाली का ज्ञान था। बारहवी शताब्दी के भास्कराचार्य ने अपने ग्रंथ 'लीलावती' मे इस प्रणाली का वर्णन एवं विवेचन किया है।

भारत मे 'शून्य' तथा 'दशमलव प्रणाली' के आविष्कार होने पर उस युग के कुछ सभ्य देशो अरब, बेबीलोन, मिश्र, मय आदि ने इन्हे अपनाया और वहां से होता हुआ इनका ज्ञान विभिन्न पश्चिमी देशो मे पहुंचा।

भले ही आज के पश्चिम के देशो के गणितज्ञ एवं विद्वान शून्य के आविष्कार का श्रेय हिन्दु गणितज्ञो को देने से कतराते है परन्तु अधिकांश प्रमाणों के आधार पर हम इसी निष्कर्ष पर पहुंचते है कि हिन्दु गणितज्ञो की महान् उपलब्धि है- 'शून्य' और 'दशमलव प्रणाली' जिसके लिये समस्त विश्व उनका ऋणी है।

* * *

# भारत का प्रथम भूस्थाविक उपग्रह-एपल (एरियान एक्सपेरिमेन्ट)

—हरिश्चन्द्र ग्रोवर

**अन्तरिक्ष टेक्नालाजी के क्षेत्र मे भारतीय वैज्ञानिक विश्व में किसी से भी कम नहीं है। इस का प्रमाण उन की नवोनतम प्राप्ति एपल है जो १९जून१९८१ को ६बज कर २मि. परफैक्ट मिनो के कारुन से एरियान राकेट द्वारा अन्तरिक्ष मे प्रक्षेपित किया गया। इस उपग्रह का उपयोग टेलीप्रसारण के लिए किया जाना है। इस के द्वारा किसानों के लिए मौसम झंझावात आदि पर उपयोगी सूचना भी प्राप्त हो सकेगी।**

अन्तरिक्ष आयोग के अध्यक्ष डा० सतीश धवन, उपग्रह केन्द्र बंगलूर के निर्देशक डा० यू० आर० राव तथा एपल परियोजना के निर्देशक डा० आर० एम० वसागम के अनुसार यह उपग्रह (अंतरिक्ष मे अनुसधान के लिए भेजी जाने वाली मशीन) प्रायोगिक है लेकिन यह एक व्यवहारिक संचार उपग्रह जैसा काम करेगा। एरियन परियोजना का लक्ष्य है कि कक्षा में टेलीसंचार उपग्रह स्थापित किया जाये। इस उपग्रह को सहायता से भारत उपग्रह पर आधारित भविष्य के संचार कार्यक्रमों का निर्धारण करेगा।

आर्यभट्ट, भास्कर रोहिणी इन नामों की संसार में बडी चर्चा हुई। यह भारत के द्वारा अन्तरिक्ष में विभिन्न उपयोगों के लिए भेजे गये उपग्रहों के नाम हैं। ऐपल भारत का पहला भू-सकालिक उपग्रह है। इस का उपयोग टेलीप्रसारण के लिए किया जाना है। यह आर्यभट्ट, रोहिणी और भास्कर की तुलना में अधिक परिष्कृत है। इसे भारतीय अन्तरिक्ष अनुसधान सगठन ने साढे तीन वर्ष में१७करोड रु०की लागत से बनाया

एरियन शृखला का यह तीसरा राकेट छोडा गया और अभी एक परीक्षण राकेट छोडा जाना शेष है। दिसम्बर १९७९ में पहला एरियान राकेट सफलतापूर्वक छोडा गया। दूसरा १९८० में फेंका गया परन्तु इसमें सफलता नहीं मिली। और प्रक्षेपण के दो मिनट बाद ही यह अन्ध महासागर में गिर पड़ा।

यह उपग्रह १२० से०मी० लम्बा और उतना ही चौड़ा है। इसका वजन ६७० कि.ग्राम फेंके जाने के समय था। कक्षा मे घूमने के समय इसका वजन ३८० किलो हो जायेगा। एपल मे इतना ईंधन रखा गया है कि वह दो वर्ष तक इसको चालू रखने के लिए काफी होगा।

भारत का प्रथम भूस्थाविक उपग्रह एपल १९ जून १९८१ को सायं ६ बजकर २ मिनट पर फेंच गिनी के कारुन से एरियान नामक राकेट द्वारा कक्षा में फेंका गया। इस राकेट का निर्माण योरोपीय अन्तरिक्ष ऐजेंसी द्वारा किया गया। बिजली प्रणाली मे खराबी दूर करने के लिए प्रेक्षण ४२ मिनट देर से किया गया। एरियान द्वारा इसके अलावा मेटोसेट उपग्रह व केट नामक प्रोद्योगिक कैपस्यूल भी फेंके गये।

राकेट का पहला चरण ६ बजकर २मिमट पर चला दूसरा चरण। तीन मिनट बाद अलग हुआ। साय ६ बजकर १९ मिनट पर एपल कक्ष में स्थापित कर दिया गया। जिस समय यह राकेट धरती से उठा तो लाली लिए धुंए के बादल इसे घेरे हुए थे।

कुछ दिन पूर्व तक उपग्रह छोड़ने की क्षमता केवल रुस, अमेरिका, फ्रास तथा जापान रखते थे अब भारत इस तरह की क्षमता रखने वाला विश्व का पाचवा देश बन गया है। एपल योजना की अभूतपूव सफलता मे सबसे उल्लेखनीय बात यह रही कि इस का एक सोलर पैनल नखुल सकने के बावजूद भी उपग्रह को अतरिक्ष में पृथ्वी से ३६ हजार किलोमीटर ऊपर निर्धारित स्थान पर रखा जा सका। एपल उपग्रह से २० दिनो के अन्दर सचार प्रयोग शुरु किये गये तो वह सफल रहे। इस दौरान टेलीफोन, दूरदर्शन-प्रसारण आदि प्रयोग किये जा रहे हैं। अगले वर्ष 'इनसाट' उपग्रह छोड़ा जाना है जिसकी सेवा स्थाई रुप से ली जायेगी।

* *

चाय पैदा करने वाले देशों में भारत का स्थान प्रथम है। संसार में जितनी चाय पैदा होती है, उसकी लगभग आधी मात्रा हमारा देश पैदा करता है।

# अन्तरिक्ष में पिकनिक का आनन्द लीजिए

प्रो० विजयेन्द्र कुमार

**मनुष्य को सदैव से ही सुन्दर और सुलभ पिकनिक स्थलों की तलाश रही है। शीतल चन्द्रमा की छटा निकट से निहारने को आपकी चाह रही होगी। सुन्दर स्वच्छ आसमान में क्या चमकता है इसको आपको जिज्ञासा होगी। हमारी पृथ्वी दूर से कैसी दिखाई देती है ये आप जानना चाहते होंगे। लेकिन यह सब अब तक दुर्लभ था। अब ये सुलभ हो गया है। अब आप जब चाहें ये सब आनन्द प्राप्त कर सकते हैं। आपको आपके पिकनिक स्थल तक पहुंचाने के लिए प्रस्तुत है—स्पेस शटल 'कोलम्बिया''। बस केवल अपना मन बनाइये और गाड़ी में बैठ जाइये।**

यह सर्वविदित है कि अन्तरिक्ष अनुसंधान के कार्य मे धन बहुत लगता है। इसका मुख्य कारण यह है कि अन्तरिक्ष मे उपग्रह आदि को प्रक्षिप्त करने वाले राकेट, जिनके निर्माण मे बहुत धन लगा होता है प्रक्षेपण के पश्चात् नष्ट हो जाते है। यात्रा के प्रारम्भ मे प्राय: अनेक राकेट, उपग्रह, एव अन्य भारी सामान प्रक्षिप्त किये जाते हैं। लेकिन उसमे मुख्य अग छोटा सा भाग होता है। इसी को सारा प्रयोग आदि का कार्य सम्पन्न करना होता है। कभी कभी अतरिक्ष यात्री भी इसी भाग में होता है। केवल यह भाग सुरक्षित लौटता है एक कैंपसूल के रूप में। इस तरह ऐसा यान बनाने की आवश्यकता अनुभव की गयी जिसे जब चाहे अन्तरिक्ष मे भेजा जा सके और जो अपना कार्य पूरा करने के पश्चात् सकुशल लौट आये।

इस दिशा मे अमेरिकी वैज्ञानिक सफल हुए। अमेरिका ने 'कोलम्बिया' स्पेस-शटल बनायी। यह उपरोक्त यान की अपेक्षाओ को पूरा करती है। इस स्पेस शटल 'कोलम्बिया' का प्रथम परीक्षण १२ अप्रैल १९८१ को किया गया। इस प्रयोग में लगभग दस अरब डालर खर्च हुए एवं इसके निर्माण मे लगभग दस वर्ष लगे।

स्पेस शटल के तीन भाग हैं। पहला मुख्य भाग जो यान के आकार का होत। है, जिस में

यात्री बैठते हैं तथा महत्वपूर्ण प्रयोग करने के उपकरण लगे रहते हैं। यही भाग अन्त तक यात्रा करता है। दूसरा भाग होता है दो समान आकार के ठोस इंधन वाले प्रकोष्ठ तथा तीसरा भाग तरल इंधन केलिए एक बड़ी विशाल टंकी के रूप मे। इसमें लगभग ८०० टन तरल हाइड्रोजन तथा आक्सीजन रक्खी जा सकती है। इससे मुख्य भाग के इंजनों को शक्ति मिलती है।

प्रक्षेपण के समय सर्वप्रथम मुख्य यान के दो इंजन शुरू किये जाते है। फिर दूसरा भाग पूरे सिस्टम को ऊपर उठाकर निर्धारित ऊंचाई पर अलग होकर सागर मे गिराया जाता है। वहाँ से उसे खोज कर अगली यात्राओं के लिए सुरक्षित कर लेते है। इसके बाद मुख्य यान तथा तरल इंधन की टंकी अन्तरिक्ष में तीव्र गति से उड़ते है (लगभग २८००० कि.मी. प्रति घंटा)। पूरा इंधन खर्च होने के बाद यह तरल इंधन की टंकी भी अलग होकर नष्ट हो जाती है। केवल मुख्य यान लगभग २०० कि मी. ऊंची कक्षा में चक्कर लगाने लगता है। इसको वापसी की यात्रा मे कोई शक्ति व्यय नहीं होती है। इस प्रकार सम्पूर्ण धन का अल्पांश ही नष्ट ( केवल एक बार प्रयोग ) होता है। इस बने हुए साज सामान के कम से कम सौ बार प्रयोग किये जाने की सम्भावना है। शटल की वापसी की यात्रा में दो यन्त्र हवा के प्रतिरोध का उपयोग करके शटल के लिए ब्रेको का कार्य करेंगे। इस प्रकार यह तीव्र गति से वायुमण्डल मे प्रवेश करेगी। विशेष सिलिका आवरण के कारण घर्षण के कारण उत्पन्न गर्मी से यह प्रभावित नही होती, हवाई पट्टी की व्यवस्था है उस समय गति अति साधारण लगभग ४०० कि. मी. प्रति घन्टा होगी। इस प्रकार यह सामान्य वायुयान की तरह नीचे उतरती है। राकेट और इंधन टंकी से जोड कर यह पुन. यात्रा के लिए तैयार हो जाती है। कोलम्बिया की दूसरी उडान सितम्बर मे होनी है। पहली उडान १२ अप्रैल १९८१ को हुई थी। यह उडान ५४ घन्टे २० मिनट तक चली। इस उड़ान के दौरान मुख्य यान ने पृथ्वी के ३६ चक्कर लगाये। सब प्रयोग सफल हुए।

स्पेस-शटल की सहायता से कृत्रिम उपग्रह अन्तरिक्ष में बहुत कम खर्चे मे स्थापित किए जा सकेंगे। इस प्रकार धन का ३० से ५० प्रतिशत की बचत होगी। इसके लिए शटल मे रखे कृत्रिम उपग्रह को छोटी क्रेन (यान्त्रिक भुजा) की मदद से उठाकर शटल से काफी दूर छोड़ देंगे। उपग्रह के अपने छोटे राकेटो को प्रयोग करके उसकी कक्षा निर्धारित की जा सकती है। इसी प्रकार शटल का उपयोग किसी अपने कक्ष में घूमते हुए खराब उपग्रह को पृथ्वी पर सुधार के लिये लाने मे भी किया जा सकेगा। अथवा यदि थोड़ी मरम्मत के बाद ठीक हो सकता हो तो मैकेनिक शटल

यात्री वहीं पर अन्तरिक्ष सूट पहन कर काम करते हुए उसकी मरम्मत कर सकते हैं।

खगोलीय अनुसन्धान मे शटल से बडी मदद मिलेगी। अभी तक पृथ्वी पर स्थापित दूरबीनें अधिक दूर तक नही देख पाती। धुन्ध, कोहरा आदि भी इस में यदा-कदा बाधक होते है। अब लगभग १० टन भारी एक दूरबीन को अन्तरिक्ष मे स्थापित करने की योजना है। इस दूरबीन की मदद से अब तक की अपेक्षा सातगुनी दूरी तक के रहस्यो की जानकारी हो सकेगी।

वैज्ञानिकों को शटल के बहुत-बहुत प्रयोग सूझ रहे है। अन्तरिक्ष बस्तिया तथा अन्तरिक्ष औद्योगिक नगरी बसाने की बात सोची जा रही है। अन्तरिक्ष स्टेशनो की स्थापना से विश्व की सचार व्यवस्था मे तो क्रान्ति ही आ जायेगी। जिस प्रकार भारत द्वारा प्रक्षिप्त कृत्रिम उपग्रह 'एपल' की सहायता से भारत मे सचार त्वरित तथा विस्तृत हो गया है, ठीक उसी प्रकार अन्तरिक्ष स्टेशनों की स्थापना के बाद पूरे विश्व मे सचार सम्भव हो सकेगा।

शटल के सैन्य उपयोग बड़े चिन्ताजनक हैं। शत्रु देश के उपग्रह को निष्क्रिय किया जा सकता है। अन्तरिक्ष में घूमने वाले केन्द्र बनाकर उन से लेसर पुञ्ज या मारक उपग्रह अपने दुश्मन देशो पर छोड कर विनाश किया जा सकता है।

शटल की मदद से बहुत से देशों की अनुसधान करने की योजना है। भारत की सन् १९८५ मे एक सचार उपग्रह को शटल से स्थापित करने की योजना है। कहा जाता है कि शटल अगले पांच वर्षों से अधिक समय तक पूरी तरह व्यस्त है।



**दुनियां में पदार्पण करते ही बच्चे को जो चीज सब से पहले तंग करती है, वह भूख है।**

# महाभारत कालीन दिव्यास्त्र

महावीर 'नीर' विद्यालंकार

भारत के ३४वे स्वतन्त्रता-दिवस को पुनीत वेला में प्रधानमंत्री श्री मती इन्दिरा गांधी ने विश्व मे महा प्रलयंकारी विस्फोटक पदार्थों के निर्माण एवं संग्रह की ओर इंगित कर, अमरीका द्वारा 'न्यूट्रोन' बम बनाने की घोषणा की ओर विश्व का ध्यान आकृष्ट किया है। आज विज्ञान अपने चरमोत्कर्ष पर पहुंचने को उत्सुक है। यह (पदार्थ-विद्या) विज्ञान संहारक शक्ति का उत्पादन भी कर रहा है और मनुष्य की सुख-सुविधा के अनेक साधन जुटाने मे भी लगा है।

इतना होने पर भी आज विश्व मौत के कगार पर खड़ा है। मानव आधुनिकतम शस्त्रास्त्रों की विभीषिका से त्रस्त है। हिरोशिमा और नागासाकी के भयंकर ध्वंस का स्मरण कर यकायक रोंगटे खड़े हो जाते है। आज बटन दबाते ही भयंकर विस्फोटक पदार्थों से लैस राकेट यान, विमान शत्रु पक्ष का महाविनाश करने मे सक्षम है। विद्वानो का मत है कि इन विस्फोटक पदार्थों से समस्त संसार को तीन बार ध्वस्त किया जा सकता है। वस्तुतः युद्धो की डरावनी-काली-क्रूर छाया किसी के लिए भी कल्याणकारिणी नहीं हुआ करती। विनाश के पश्चात् पश्चात्ताप की ज्वालाओं से मन का सुकोमल तन्तु जला करता है।

आज से हजारो वर्ष पूर्व भी 'महाभारत' के संग्राम की अन्तिम परिणति पश्चात्ताप में ही हुई थी। विनाशकारी युद्धो का परिणाम ऐसा ही होता है। महाभारतीय इतिहास वास्तव मे गृह कलह से उत्पन्न युद्ध का इतिहास है। कौरवो और पाण्डवों के इस भयानक युद्ध मे उनके अनेक सम्बन्धियो और उनसे स्नेह व शत्रुता रखने वाले अनेक देशो के राजाओ ने साथ दिया। यह युद्ध १८ दिन मे १८ अक्षौहिणी (११ कौरवो ७ पाण्डवो की) सेनाओ के संहार के साथ समाप्त हुआ। केवल भरत खण्ड के दो वीर ऐसे थे, (राजा रुक्मी और बलराम 'हलधर') जो इस युद्ध मे अलग रहे।

साधारण प्रजाजनो का अनुचित संहार न हो, एतदर्थ कौरवो और पाण्डवों ने हस्तिनापुर से दूर कुरुक्षेत्र की भूमि मे पश्चिमाभिमुख और पूर्वाभिमुख होकर जब युद्ध की इच्छा से डेरे डाल

दिए तब दोनों ही ओर के राज्य-प्रत्याशियों ने अपनी-अपनी वीर मण्डली के चुने हुए योद्धाओं से युद्ध-प्रसंग में सभाएं कीं। महाभारत के उद्योग पर्व में वर्णित यह प्रसंग इतना सटीक, इतना सुन्दर तथा उस समय के वीरों के चरित्र तथा वैज्ञानिक उन्नति का इतना साकार चित्र प्रस्तुत करता है कि पढ़ते ही बनता है।

### कौरव पक्ष की रात्रीकालीन सभा—

अपने-अपने स्थानों पर विराजमान भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य, कृपाचार्य, अश्वत्थामा और कर्ण से महाराज दुर्योधन ने सामयिक एवं सामरिक प्रश्न करते हुए कहा कि आप सभी महान् पराक्रमी हैं। दिव्यास्त्रों के ज्ञाता हैं। युद्ध विद्या में निष्णात हैं—"मैं आपसे यह जानना चाहता हूं कि आप कितने-कितने समय में पाण्डव-पक्ष को युद्ध में परास्त कर सकते हैं"—तब सबसे पूर्व वयोवृद्ध भीष्म पितामह अपने बल एवं शस्त्रास्त्र ज्ञान के आधार पर बोले कि मैं १ मास में पाण्डव पक्ष को परास्त कर सकता हूं। तदनन्तर द्रोणाचार्य बोले कि मैं भी अपने बल एवं शस्त्रास्त्र ज्ञान के आधार पर दो मास में पाण्डव वीरों को परास्त कर सकता हूं। कृपाचार्य बोले—राजन्! मैं भी दो ही माहों में यह कार्य कर सकता हूं। सुयोधन ने युद्धवीर अश्वत्थामा से पूछा। "द्रोण-पुत्र अश्वत्थामा ने अपने बल एवं युद्ध ज्ञान के अनुसार १५ दिन में पाण्डव पक्ष को मार गिराने की बात कही। अन्त में दिव्यास्त्रवेत्ता कर्ण ने कहा मैं पांच दिन में पाण्डवों सहित समस्त शत्रु दल को यमालय भेज दूंगा।"

इस प्रकार कौरव वीरों के मध्य युद्ध प्रसंग में हुए इस विचार-विमर्श का पता जब महाराज युधिष्ठिर को हुआ तो चिन्तित होकर उन्होंने भी पाण्डव वीरों की सभा बुलाई।

### पाण्डवपक्षीय वीर सभा—

अब पाण्डव-पक्ष की वीर-सभा को सम्बोधित करते हुए महाराज युधिष्ठिर ने समस्त वीरों के समक्ष कहा कि वीरवरों! कल युद्ध होने वाला है। बताइये आप लोग कितने समय में कौरव दल का संहार कर सकते हैं। क्योंकि दिव्यास्त्रवेत्ता कर्ण का कहना है कि वह ५ दिन में भूमि को पाण्डव रहित कर देगा। युधिष्ठिर के ऐसा कहने पर पाण्डव वीर सभा स्तब्ध रह गयी। सब वीर एक दूसरे का मुंह ताकने लगे।

तब युधिष्ठिर को चिंतित व आतुर देखकर चारों ओर दृष्टिपात कर कुन्तीपुत्र अर्जुन खड़े हुए और इस प्रकार बोले—राजन्! यदि आप मुझे विशेष आज्ञा दें तो मैं एक क्षण में समस्त भूमण्डल समेत इन वीरों को नष्ट कर सकता हूं। यह मैं क्यों कर सकता हूं इस तथ्य का ज्ञान न तो पितामह भीष्म को है, न गुरु द्रोणाचार्य को

और न ही कृपाचार्य को। फिर अश्वत्थामा और कर्ण को तो इस बात का पता कहां से होगा? राजन्! मेरे पास महाविनाशकारी पाशुपतास्त्र है। इसके प्रयोग से सब कुछ नष्ट-भ्रष्ट किया जा सकता है, किन्तु युद्ध विधान के अनुसार विपक्षी जिस प्रकार के शस्त्रास्त्रों का प्रयोग करता है उसी प्रकार के अस्त्रों का प्रयोग करना मुझे अभीष्ट है। अत जैसा शत्रु-पक्ष युद्ध करेगा उसी के अनुसार लड़ाई होगी। यथा— अर्जुन युधिष्ठिर से कहते हैं—

अपैतु ते मनस्तापः तथा सत्यं ब्रवीम्यहम्।
हन्यामेकरथेनैव वासुदेव सहायवान्॥
उद्योगपर्व अ.१९४।श्लो ११ से

सामरानपि लोकांस्त्रीन् सर्वान् स्थावरजङ्गमान्।
भूत भव्य भविष्य च निमेषादिति मे मति. ।१२।

यत् तद् घोरं पशुपतिः प्रादादस्त्रं महन्मम।
कैराते द्वन्द्वयुद्धे तु तदिदं मयि वर्तते॥

तन्न जानाति गाङ्गेयो न द्रोणो न च गौतम।
न च द्रोणसुतो राजन् कुत एव तु सूतजः ॥१४॥

न तु युक्तं रणे हन्तुं दिव्यैरस्त्रैः पृथग् जनम्।
आर्जवेनैव युद्धेन विजेष्यामो वयं परान् ॥१५॥

इस प्रसंग को यहां उद्धृत करने का अभिप्राय केवल इतना ही है कि महाभारत काल में विज्ञान की महती उन्नति हो चुकी थी। सुख-सुविधाओं के लिए विज्ञान ने जहाँ अनेक साधन जुटाए थे वहाँ आधुनिक 'एटमबम' के समान उस समय महान् विनाशकारी 'पाशुपतास्त्र' एवं 'नारायणास्त्र' का निर्माण हो चुका था। ये अस्त्र शत्रु सेनाओं को ही नहीं अपितु दूर-दूर तक के प्रदेशों को भी तबाह करने मे सक्षम थे। इन्हीं अस्त्रों को उस समय 'दिव्यास्त्र' कहा जाता था। क्योंकि साधारण शस्त्रास्त्रों की अपेक्षा इनकी संहारक शक्ति विलक्षण थी दिव्य थी। आज के 'एटम' आदि भी कोई साधारण अस्त्र नहीं हैं अपितु विलक्षण है, दिव्य है।

इन दिव्य अस्त्रों की प्रयोगविधि भी अनोखी होती थी। महाभारत काल में इन दिव्यास्त्रों के जानने वाले को अप्रतिमवीर कहा जाता था। इन अस्त्रों की प्राप्ति भी कोई साधारण बात नहीं थी अपितु जिस प्रकार आज के वैज्ञानिक दिन-रात इसके लिए तपस्या करते है, दूसरे देशों मे जाकर 'टैकनीक' सीखते है वैसे ही उस भूतकाल में जिज्ञासु ब्रह्म लोक, शिव लोक, इन्द्र लोक, पाताल लोक आदि (भूलोक) स्थानों मे जाकर इन का ज्ञान प्राप्त करते थे। महाभारत में आगामी युद्ध की आशंका कर वन पर्व मे युधिष्ठिर अर्जुन व भीम को अस्त्र विद्या प्राप्ति के लिए उत्तरी एवं दक्षिणी प्रदेशों मे भेजते हैं। महाभारत मे दिव्यास्त्रों के विषय में निम्न श्लोक देखिए—

आग्नेयं वारुणं सौम्य वायव्यमथ वैष्णवम् ।
ऐन्द्रं पाशुपतं ब्राह्म पारमेष्ठ्य प्रजापते- ।।
धातुस्त्वष्टुश्च सवितुर्वैवस्वतमथापि वा ।।
१२।१४०.४१ भीष्मपर्व ।

अर्थात् आग्नेय, वारुण, सौम्य, वायव्य, वैष्णव, ऐन्द्र, पाशुपत, ब्राह्म, पारमेष्ठ्य, प्राजा-पत्य, धात्र त्वाष्ट्र, सावित्र और वैवस्वत-ये दिव्यास्त्र कहे गये है । इसी प्रकार एक दूसरे की काट करने वाले अस्त्रो का प्रयोग भी उस समय होता था । श्री मद्भागवत् पुराण मे उनका इस प्रकार वर्णन है—

ब्रह्मास्त्रस्य च ब्रह्मास्त्र वायव्यस्य च पार्वतम् ।
आग्नेयस्य च पार्जन्य नैज पाशुपतस्य च ।।
मोहयित्वा तु गिरिशं जृम्भणास्त्रेण जृम्भितम् ।।
भागवत् स्क १०।अ.६३।श्लो१३–१४।।

अर्थात् ब्रह्मास्त्र की काट ब्रह्मास्त्र । आग्नेयास्त्र की काट पर्जन्यास्त्र । वायव्यास्त्र की काट पार्वतास्त्र । पाशुपतास्त्र की काट नारायणास्त्र । इसके अतिरिक्त तिमिरास्त्र की काट भास्करास्त्र तथा मोहनास्त्र की काट प्रज्ञास्त्र थे ।

उस समय श्री कृष्ण व अर्जुन ही ऐसे वीर थे जो इन अस्त्रो के जानकार थे । आज भी जिन राष्ट्रो के पास विनाशकारी, प्रलयकारी बम विद्यमान है । वे उनका प्रयोग करने मे महान् अनिष्ट की आशका से उतावली नही करते । इस-लिए जब भी किन्ही दो देशों में युद्ध होता है तो वे इन भयकर (दिव्यास्त्रो) का प्रयोग न कर आग्नेयास्त्र, ऐन्द्रास्त्र, मोहनास्त्र आदि के रूप में हल्के बमों का प्रयोग ही करते है ।

इस सन्दर्भ मे महाभारत मे एक प्रसग आता है—द्रोणाचार्य जब युद्ध मे पाण्डव वीरो से तग आ गये तो उन्होने महाविनाशकारी शक्तिशाली अस्त्र उठाकर उसका प्रयोग करना चाहा । उस अस्त्र के प्रयोग से भयकर विनाश होने की आशका थी । तभी वहाँ युद्ध-नियमो का उलघन करने के कारण द्रोण के विरोध मे कुछ वीरो ने कोलाहल मचा दिया । ब्राह्मण होते हुए भी क्षत्रिय धर्म मे लगे एव भयकर अस्त्र का प्रयोग करने को उद्यत द्रोण का बडी भर्त्सना की । उन्हे लज्जित किया तब द्रोण शस्त्रास्त्रो को छोड रथ मे बैठ गए । क्योकि युद्ध मे साधारणजनों को दिव्यास्त्रो से मारना कदापि उचित नही समझा जाता था । यथा– 'न तु युक्त रणे हन्तु दिव्यैरस्त्रै पृथग् जनम् ।"

शास्त्रास्त्रो के सम्बन्ध मे महाभारत मे व 'भागवत्' मे बहुत कुछ आया है । विद्वान् यदि खोज करे तो बडे-बड़े तथ्य हाथ लग सकते हैं । सब जानते है कि आग जलाने वाली गैस आक्सी-जन और बुझाने वाली गैस नाइट्रोजन होती है । हाइड्रोजन + आक्सीजन के सयोग से जल बनता

है। उस समय के (पदार्थ विद्या) विज्ञान के विज्ञ इन तथ्यों से परिचित थे। तभी वे ऐसे अस्त्रों का निर्माण कर सके। आज भी कारखानों में आग बुझाने वाली गैस के सिलिण्डर लटके मिलेंगे। योगिराज श्री कृष्ण चन्द्र के 'चक्र-सुदर्शन' अस्त्र को भी वैज्ञानिक दृष्टि से परख तो तथ्य प्राप्त हो सकता है। वृत (घेरे या चक्र) की विलक्षणता यह है कि वह तीव्र गति से घूम कर वापिस आ जाता है। यदि सर्कस में आपने किसी व्यक्ति को 'गोल टोप' अथवा 'रस्सा' घुमाते हुए देखा होगा तो अभिप्राय समझ में आ सकता है। कोई भी विद्या हो, वह अभ्यास से ही फलवती या सिद्ध होती है। आखों के अभ्यास में भी यह गुर है।

बलराम जी को 'हलधर' कहा जाता है। यह उन्हें जानने का एक इंगित या प्रतीक है। वस्तुत: बलराम 'डायनामाइट' विद्या के पारखी थे। आज भी सेना में इस विद्या के जानकारों की टुकड़ी अलग होती है। जो युद्ध क्षेत्र में या शान्तिपूर्ण कार्यों के लिए धरती में विस्फोटक पदार्थ रखकर किसी स्थान को उडाने या समतल करने में सहयोग करती है। श्री मद् भागवत् में आता है कि जब बलराम जी कौरवों से कुपित होकर अपने 'हल' की नोक से खनन कर विस्फोटक पदार्थ रख कर खींचने लगे (विस्फोट) करने लगे तो हस्तिनापुर नगरी ऐसे डोल उठी जैसे नाव जल में डोल उठती है। विस्फोट से धरतीमें कम्पन साधारण सी बात है। श्लोक पढ़िये, गुनिए व संगति परक अर्थ लगाइये—

अद्य निष्कौरवीं पृथ्वीं करिष्यामीत्यमर्षितः ।
गृहीत्वा हलमुत्तस्थौ दहन्निव जगत्त्रयम् ॥
स्क १०।अ ६८। श्लो४०

लाङ्गलाग्रेण नगरमुद्विदार्य गजाह्वयम् ।
विचकर्ष स गङ्गायां प्रहरिष्यन्नमर्षितः ॥
स्क. १०।अ.६८।४१

जलयानमिवाघूर्णं गङ्गायां नगरं पतत् ।
आकृष्यमाणमालोक्य कौरवाः जातसम्भ्रमाः ॥
स्क. १०।अ.६८।४२

इस प्रकार हमारी प्राचीन (पदार्थविद्या) विज्ञान अनेक ग्रन्थों में बिखरा पड़ा है। ज्यों-ज्यों आधुनिक विज्ञान हमारे सामने कोई आविष्कार करता है तो हमारी दृष्टि इन खण्डों पर भी अनायास पड जाती है। वस्तुत: यदि हम इन बातों को प्राचीन गपोडे न मानकर आधुनिक विज्ञान के बढते हुए प्रभाव क्षेत्र में समझने की कोशिश करें तथा संगतिपरक अर्थ लगायें तो कुछ प्राप्ति हो सकती है।

संस्कृत साहित्य में उत्तररामचरित नाम का महाकवि भवभूति का नाटक है। उसमें 'लव' द्वारा 'जृम्भकास्त्र' का प्रयोग मिलता है। इस अस्त्र के प्रभाव से समस्त सेना स्थिर हो जम्भाई लेने लग जाती थी। महाभारत में और भागवत् में इसे 'जृम्भणास्त्र' कहा है। विराट पर्व में जब उत्तर

ने कौरव सेना के विविध रंग-बिरगे वस्त्र प्राप्त करने की बात कही तब अर्जुन ने 'मोहनास्त्र' का प्रयोग कर सबको अचेत कर डाला। उत्तर ने रंग-बिरगे वस्त्र उतार लिए। परन्तु अचेत करके शत्रु को कत्ल करने का विधान युद्ध मे नहीं था।

इस प्रकार दिव्यास्त्रों की चर्चा के पश्चात् महाभारत मे रथों या वाहनों की दिव्यता व विलक्षणता का वर्णन भी मिलता है। पाण्डवो के शस्त्रास्त्रो तथा रथों आदि की उत्कृष्टता की बात सुनकर दुर्योधन भी कहता है कि मेरे यहा ऐसे वैज्ञानिक हैं जो जल, वायु और पृथ्वी तीनों पर रथो का समान रूप से स्तम्भन कर सकते हैं। यथा—

स्तम्भितास्वप्सु गच्छन्ति मया रथ पदातयः।
देवासुराणां भावानामहमेकः प्रवर्तिता ॥
उद्योगपर्व ६१।१४

अक्षौहिणीभिर्यान् देशान् यामि कार्येण केनचित्।
तत्रापवा मे प्रवर्तन्ते यत्र यत्राभिकामये ॥ १५ ॥

अर्जुन के विशाल एवं दिव्य रथ की चर्चा भी यहाँ करना अप्रासंगिक न होगा। आधुनिक युग मे हम शक्ति या पावर की तुलना करते हुए कहते हैं कि इसमे इतने (हार्स पावर) की शक्ति है। तो कुछ ऐसा ही यहां प्रतीत होता है। अर्जुन का रथ कोई साधारण रथ नहीं था, वह अन्य रथों से विशिष्ट था। वह जल, थल व नभ मार्ग में अप्रतिहत गति से आ जा सकता था। उसके ध्वज मे जो 'एरियल' लगा था वह बहुत बडा था। उसमें ऐसी दिव्यता थी कि उसे सारे युद्ध-क्षेत्र का ज्ञान रहता था। उसके इस रथ मे १०० अश्वो की शक्ति बराबर बनी रहती थी। विद्वान् वैज्ञानिक पढे और विचार करें। यथा—

'देवैर्हि सम्भृतो दिव्यो रथो गाण्डीव धन्वन-।
न स जेयो मनुष्येण मा स्म कृद्ध्व मनो युधि ॥
उद्यो पर्व ५७ अ। श्लो ६२

वस्तुत. हमारा अल्प बुद्धि के अनुसार ये दिव्य गुणयुक्त देव महान् वैज्ञानिक ही थे। इसी सन्दर्भ मे यहाँ तीन नाम आये है—विश्वकर्मा, त्वष्टा व प्रजापति। इन तीनो ने मिलकर अर्जुन के रथ को सजाया सवारा। ये तीन क्रमश शिल्पकार, इञ्जिनियर व विज्ञानवेत्ता समझे जा सकते है। विद्वान् विचारे। आगे अर्जुन के रथ व ध्वज आदि का विस्तृत वर्णन पढ़िए—

ध्वजे हि तस्मिन् रुपाणि,
चक्रस्तु देव मायया।
महाधनानि दिव्यानि,
महान्ति च लघूनि च ॥

सर्वा दिशो योजनमात्रमन्तर स
तिर्यगूर्ध्वं च रुरोध वै ध्वजः।

न लज्जतेऽसौ तरुभिः संवृतोऽपि,
तथा हि माया विहिता भौमनेन ॥

यथाग्निधूमो दिवमेति रुद्ध्वा,
वर्णान् बिभ्रत् तैजसाश्चित्ररूपान् ।
तथा ध्वजो विहितो भौमनेन न चेद्,
भारो भविता नोतरोषः ॥

श्वेतास्तस्मिन् वातवेगाः सदश्वा,
दिव्यायुक्ताश्चित्ररथेन दत्ताः ।
युव्यन्तरिक्षे दिवि वा नरेन्द्र,
येषां गतिर्हीयते नात्र सर्वा ॥

क्षतं यत् तत् पूर्यते नित्यकालं,
हृतं हृतं दत्तवर पुरस्तात् ॥

इस प्रकार उपरोक्त विशेषण के आधार पर महाभारतीय दिव्यास्त्रों एवं रथों के एक काल्पनिक स्वरूप को आधुनिक परिप्रेक्ष्य में कुछ साकार रूप दिया जा सकता है। विद्वान् वैज्ञानिक ही इस विषय में खोज एवं शोध कर सकते हैं।

* * *

'जीव सौंदर्य योजना' सड़कों और गलियों के नाम देने की समस्या को भी सरल कर देगी। गली का नाम उसकी सड़क के किनारे लगे हुए वृक्षों के नाम पर रखा जा सकता है, जैसे अमलतास-वीथि, गुलमोहर-वीथि, अशोक-वीथि आदि।

# मछली से तेल

—वेदप्रकाश शास्त्री

सदियों पहले मनुष्य ने मछली के तेल की उपयोगिता को पहचाना। इन तेलों मे प्रमुख तेल था, 'काड लीवर तेल'। यह तेल मछलियों के यकृत से प्राप्त किया गया। इसके पश्चात् सन् १९१० में वैज्ञानिकों ने यह जाना कि इस मछली के तेल मे विटामिन ए तथा विटामिन डी भी सम्मिलित है। यह तेल कुछ प्रमुख मछलियों जैसे काड हैडोक, शार्क तथा रे मछलियो के यकृत की विभिन्न क्रियाओं द्वारा उपलब्ध होता है। मछलियो के तेल मे पाये जाने वाले मुख्य तत्त्व इस प्रकार है—चर्बी ५५% से ७५%, प्रोटीन ५ से ६% तथा पानी की मात्रा २० से ३६% तक। मछलियों के तेल को मुख्यतया दो विधियों से प्राप्त किया जा सकता है। लीवर आयल लीवर से तथा अन्य तेल सम्पूर्ण शरीर को विभिन्न क्रियाओं के फलस्वरूप प्राप्त किया जाता है। यह तेल अन्य खाद्य तेलों से कुछ भिन्न होता है क्योंकि इन तेलों मे प्रायः फैटीएसिड्स की मात्रा अधिक होती है। अच्छे प्रकार के मछली के तेल जो प्रायः खाद्य पदार्थों के उपयोग में लाये जाते हैं उन तेलों की दुर्गन्ध को तथा पानी की मात्रा को पहले दूर किया जाता है जो विभिन्न प्रकार की डीओ-डोरिजेशन (निर्गन्धीकरण) हाइड्रोजिनेशन विधियों से तैयार किया जाता है।

**तेल निकालने की विधि—**

लीवर ही मुख्य अंग है जिससे तेल प्रचुर मात्रा में निकाला जाता है, लेकिन कुछ मछलिया ऐसी भी है जिनके शरीर के अन्य अंगो से भी तेल प्राप्त किया जाता है जैसे हॉलीवट मछली।

लीवर तेल भी तीन प्रकार के होते है—

१. अधिक तेल तथा विटामिन की मात्रा कम

२. कम तेल की मात्रा तथा विटामिन की मात्रा अधिक (हॉलीवट तथा तुना)

३. अधिक तेल तथा अधिक विटामिन मात्रा (हैमर हैडेड शार्क तथा जायगिना)

विटामिनो का तेल में होना मछलियों के आकार, लिंगभेद, वातावरण, खाद्यसामग्री तथा आयु पर निर्भर करता है। तेल निकालने के लिये

मछलियों को नमक लगाया जाता है जिससे इनको सड़ने से बचाया जा सके। अधिक तेल व विटामिन वाली मछलियों को अलग कर लिया जाता है।

दूसरी विधि है 'साल्वेन्ट एक्सट्रेक्शन' इस विधि मे ताजा सम्पूर्ण मछलियो को काट कर सोडियम सल्फेट से मिलाकर सुखाया जाता है। फिर इनको इथाइलीन क्लोराइड से मिलाकर सुखाया जाता है। फिर इनको इथाइलीन क्लोराइड के घोल मे मिलाकर उबाला जाता है तथा तत्पश्चात् अलग कर दिया जाता है।

एक अन्य विधि के अन्तर्गत मछली के यकृत को छोटे-छोटे टुकडों मे काटकर बराबर मात्रा के पानी मे डाल दिया जाता है फिर इसमे पेप्सीन नामक फर्मेन्ट डाला जाता है। इस मिश्रण को ४७° तक मिलाते हैं। पुन. सोडियम कार्बोनेट के मिश्रण को डालकर ८० तापक्रम पर उबाला जाता है। आधा घण्टा पकाने के पश्चात तेल को छानकर अलग कर लिया जाता है। इस विधि को प्राय 'एन्जाईम डाइजेशन' विधि कहा जाता है।

**भारत में लीवर तेल निकालने के उद्योग—**

द्वितीय विश्वयुद्ध के समय मद्रास तथा केरल-प्रदेश मे मछली से लीवर तेल निकालने के कुछ लघु उद्योग लगाये गये थे। हमारे देश में लीवर तेल विशेषतया 'शार्क' तथा 'रे' मछलियों से निकाला जाता है। कुछ प्रमुख मछलियां हैं जैसे स्कोलिडोन, कोरचियस, स्कार्ईरिना, प्रिस्टस, राइनोबेटस, रिंकोबेटस तथा ट्राइगोन इत्यादि।

तेल निकालने के पश्चात इसकी दुर्गन्ध तथा अनावश्यक पदार्थों को विभिन्न क्रियाओं द्वारा दूर किया जाता है। 'कोनूर' में स्थित 'दि न्यूट्रीशनल रिसर्च लैबोरेट्री' द्वारा मछलियो मे पाये जाने वाले पौष्टिक तत्वो की खोज की जाती है जो कि मुख्यत तेलो से ज्ञात की जाती है। विटामिन 'ए' की मात्रा हर मछली मे एक दूसरे से भिन्न होती है। यह मात्रा १०,००० १.४. से १२,००० १.४. प्रतिग्राम तक हो सकती है। परन्तु जो तेल जन-साधारण को उपलब्ध कराया जाता है उनके लिये विटामिनो के अलग-अलग मानक निर्धारित किये जाते है। जैसे १५०० १ ४ विटामिन 'ए' के तथा १०० १.४ विटामिन डी के। इन तेलो को पुन कृत्रिम विटामिन 'डी' से भरपूर किया जाता है। हमारे देश मे मछली से तेल निकालने के उद्योग मुख्यत उन प्रदेशो मे होता हैं, जहाँ पर 'समुद्री मछली उद्योग' होता हैं। ये राज्य हैं महाराष्ट्र, गुजरात, तमिलनाडू तथा केरल प्रदेश। महाराष्ट्र तथा केरल मे निकाले जाना वाला लीवर तेल मुख्यतः औषधि निर्माण तथा दैनिक

उपयोग की वस्तुएं बनाने में प्रयोग किया जाता है ।

आज कल अनुमानतः ३०,००० किलोग्राम से ५०,००० कि० ग्राम मछली का तेल प्रति वर्ष उत्पादित किया जाता है । 'लीवर तेल उद्योग' मे कई कठिनाइयो का सामना करना पड़ता हैं जिनमें प्रमुख है, मछलियो की संख्या मे कमी । शार्क मछलियों द्वारा उत्पन्न सन्ताने १५ वर्ष से अधिक जीवित नही रह सकती, फिर आन्तरिक गर्भाधान के पश्चात् भ्रूण के विकास मे, कम से कम एक वर्ष तक लगता है इस प्रकार मादा शार्क को पकड़ने से ये भ्रूण भी साथ मे मारे जाते है । अतः मछली उद्योग को हानि होना स्वाभाविक है । इस प्रक्रिया को रोकने के लिये केरलप्रदेश तामिलनाडू की प्रदेश सरकारों ने विशेष प्रकार के अधिनियम निर्धारित किये है जिनके अन्तर्गत सिर्फ नर शार्क मछली को पकड़ने तथा अन्य नर मछलियों को पकडने की स्वतन्त्रता है ।

मछली उद्योग मे निरन्तर खोज के फलस्वरूप लीवर आयल की मात्रा बढ़ती ही जा रही है । कोजी कोड मे स्थित एक राजकीय तेल उद्योग मछली के तेलो को शुद्ध करके बाजारों में उपलब्ध कराता है । अन्य राज्य सरकारे भी इस उद्योग की उन्नति के लिये प्रयत्नशील हैं लीवर तेल अन्य देशों को निर्यात किया जाता है तथा विदेशी मुद्रा कमाने मे अधिक लाभकारी सिद्ध है ।

मछली का तेल तथा कोड लीवर तेल प्रायः हल्के पीले रंग का होता है । यह तेल साबुन उद्योग मशीनी तेल, स्याही ( वाटर प्रूफ )प्रिन्टिग स्याही उद्योग, खाद्य पदार्थ तथा औषधि निर्माण मे प्रयोग किया जाता है विटामिन 'ए' तथा डी की मात्रा होने से इसका महत्व औषधि निर्माण मे अधिक है ।

कोड लीवर तेल जो कि विटामिन ए तथा डी से भरपूर होता है आसानी से पच जाता है । जो रोगी 'क्षयरोग' अथवा सूखा ( रिकेट ) से पीड़ित होते है । उनके लिये कोड लीवर आयल अत्यधिक लाभप्रद है । इसके अतिरिक्त साधारण घाव तथा जले स्थान पर लगाने में यह तेल प्रयोग किया जाता है ।

मछली के तेल निकालने के पश्चात् बचे हुये पदार्थो को पशुओं के खाद्य पदार्थ तथा खाद निर्माण इत्यादि के उपयोग में लाया जाता है ।

* * *

# वैदिक अनुसंधान को नयी दिशा

डा० गंगाराम

हमारा प्राचीन साहित्य अत्यन्त समृद्ध है और हम यह दावा कर सकते है कि सम्पूर्ण विश्व के साहित्यमे इतने प्राचोन ग्रंथ नही है जितने कि हमारे वेद । वेदो के बाद ब्राह्मण ग्रन्थो की रचना हुई, फिर आरण्यको की और उसके बाद उपनिषदो की उसके पश्चात हमारे दो महाकाव्य रामायण और महा भारत और इसके साथ साथ महा पुराण है और १८ ही उपपुराण । जब कि ब्राह्मण ग्रन्थो मे यह दर्शाया गया है कि यज्ञ किस प्रकार के होते है, किस प्रकार से सम्पन्न कराने चाहिए, उपनिषदो मे आत्मा और परमात्मा के उस महान् चिन्तन की झलक है, जो मनुष्य ने अबतक सोचा है । वेद के प्रथम भाष्यकारों में स्कन्द स्वामी, उव्वट महीधर, सायण आदि आचार्यों का नाम आता है, जिन्होने ब्राह्मण ग्रन्थो का आश्रय लेते हुए वेद के यज्ञपरक ग्रन्थो का निर्माण किया। पाश्चात्य विद्वानो ने जो भी वेद भाष्य किये उन सभी पर सायण-भाष्य की छाया है । यद्यपि एक दो विद्वानो ने ऐसे भी मत प्रकट किये है कि वेद को समझने के लिए ब्राह्मण-ग्रंथों एवं सायण से दूर रहना होगा। मेरा केवल यही निवेदन है कि जहाँ तक यज्ञ का प्रश्न है जो भी अर्थ सभव है वे किये जा चुके हैं अब इसमे अधिक इस विषय मे कुछ करना उचित न होगा ।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ही एक ऐसे वेदों के भाष्यकार हुए है, जिनकी सूझबूझ बिल्कुल ही निराली थी । उनकी यह स्थापना है कि वेद के विज्ञानपरक अर्थ भी है । ऋग्वेद आदि भाष्य भूमिका लिखते हुए एव ऋग्वेद का भाष्य करते हुये स्वामी जी महाराज ने यह दर्शाया है कि वेद के विज्ञानपरक अर्थ भी होते है। स्वामी जी महाराज एक ऋषि थे और वेदों को वही व्यक्ति समझ सकता है जिसने मन्त्रो का साक्षात्कार किया हो । यही नही, स्वामी जी महाराज ने चारो वेदो की जो विषय सूची बनाई है, उसमे ८० प्रतिशत से अधिक मन्त्र ऐसे हैं जो विज्ञान-परक है ।

आज का युग विज्ञान का है। और जब तक हम अपने सम्पूर्ण साहित्य को विज्ञान की ओर प्रेरित नही करेंगे तबतक भारत के तथा पाश्चात्य देशके लोग वेदो को कर्मकाण्ड के ग्रन्थ ही मानेंगे ।

अब आवश्यकता इस बात की है कि हम वेदों के घिसे-पिटे अर्थों की पुनरावृत्ति करने के स्थान पर ऐसे अर्थ निकालें जिससे कि हम वैज्ञानिक उपलब्धि कर सकें। वस्तुतः हमारे प्राचीन साहित्य में धर्म और विज्ञान में कोई भेद है ही नहीं। विमान-शास्त्र प्रणेता महर्षि भारद्वाज का नाम भी हम इसी श्रद्धा से लेते हैं जिस प्रकार से याज्ञवल्क्य ऋषि का जिनकी अध्यात्म चिन्तन के क्षेत्र में अभूतपूर्व देन है। अब समय आ गया है कि हम अपने सम्पूर्ण प्राचीन साहित्य को चाहे वह वेद हों, उपनिषद् हों, पुराण हों या उपपुराण हों, एक नयी दृष्टि से देखें और वह दृष्टि विज्ञान की हो। जब तक हम संसार को विज्ञान के क्षेत्र में कोई महत्वपूर्ण देन नहीं दे पायेंगे। संसार हमारा ऋण स्वीकार नहीं करेगा, भले ही हम मिथ्या अभिमान से अपना सिर क्यों न ऊँचा करते रहें।

हमें अपने साहित्यको विज्ञान की दृष्टि से देखना पड़ेगा। हमारे यहां ज्योतिष, आयुर्वेद, भवन-निर्माण, गणित, रसायन, भौतिकी आदि विषयों पर अनेक ग्रन्थ हैं। कुछ ग्रन्थ ऐसे भी हैं जो भारत में तो लुप्त हो गये हैं, पर उनका अनुवाद विदेशी भाषा में हो चुका था और अब वे प्रकाशित भी हो चुके हैं। उन में कुछ ग्रन्थ विज्ञान से भी सम्बन्धित हैं। हमारा यह प्रयास होना चाहिये कि हम इस सम्पूर्ण साहित्य को एक स्थान पर एकत्र कर लें, चाहे वह संसार की किसी भी भाषा में हो। अनुसंधान की ओर हमारा यह प्रथम चरण होगा।



**भारत में संसार के देशी एवं विदेशी फूलों वाले वृक्षों की संख्या सबसे अधिक है।**



# आर्किड्ज

डा० पुरुषोत्तम कौशिक

आर्किड शब्द का उद्गम आर्किस से हुआ जिसका अर्थ है टैस्टिकल। यह नाम इसलिए पड़ा कि कुछ आर्किड्ज के ट्यूबर मानव टैस्टिकल (अण्डकोष) जैसे दिखाई पड़ते है।

आर्किड्ज प्राय इनको सुन्दरता के लिए अनूठे जाने जाते हैं। इंग्लिश लेंग्वेज बुक सोसायटी की पाकेट डिक्शनरी इनको गार्जियस प्लान्टस यानि सुन्दर पौधों का अर्थ देती है। यो तो सभी पौधे सुन्दर होते है और सुन्दरता का कोई पैमाना भी नही है। कौन से पौधे किन से सुन्दर है और कौन से सबसे सुन्दर है। वास्तव मे देखने वाले की नजरो पर तो निर्भर करना ही है पर तो भी आर्किड्ज अपनी विभिन्नता के लिए प्रसिद्ध है। धरती की रंग बिरंगे फूलो से सजी हरी साड़ी की शोभा बढाने मे आर्किड्ज का अपना ही निरालापन है। ये स्थलीय भी होते है और अधिपादक भी। स्थलीय आर्किड्ज प्राय: शीतोष्ण कटिबन्धों मे जमीन पर उगते हैं और अधिपादक अथवा एपिफिटिक आर्किड्ज उष्णकटिबन्धी प्रदेशो और उपोष्ण खडो मे पेडों के तने और टहनियों पर उगते हैं। इन अधिपादको की एक बड़ी विशेषता है अपना भोजन स्वय तैयार करना। पेड के तने अथवा टहनियो पर ये सीधे भी हो सकते है और घडी के पैन्डुलम की तरह नीचे की ओर लटकते हुए भी होते है। सैप्रोफिटिक आर्किड्ज बहुत कम है उन मे हरे पत्ते नही होते और अपना भोजन मुख्य गले-सड़े आर्गेनिक पदार्थों से प्राप्त करते है।

प्राचीन समय से ही आर्किड्ज विश्व के विभिन्न भागो मे जहां-जहां ये पाये जाते है बड़े लोकप्रिय रहे है। साहित्य मे तरह तरह की उपमायें इनकी सुन्दरता के बारे मे मिलती है। जैकाब ब्रेयने ने १६७८ मे बड़े ही रोचक शब्दों मे लिखा—'यदि प्रकृति ने पौधों को बनाने मे अपना खेल-तमाशा दिखाया है तो यह आर्किड्ज मे स्पष्ट नजर आता है। इन फूलों की विभिन्न आकृतियां हमे इनकी अत्यधिक प्रशसा के लिये प्रेरित करती है। वे छोटे पक्षियों का, छिपकली का और कीड़ों का रूप धारण कर लेते हैं। देखने मे ये आदमी जैसे, औरत जैसे कभी कभी

गम्भीर ढाल वाले योद्धा जैसे और कभी कभी एक गवार जैसे लगते हैं और हमें हसने के लिये बाध्य कर देते है। ये एक कछुवे की, उदास स्थल मेढ़क की और चंचल दात कटकटाते बन्दर की आकृतियों के प्रतीक हैं। उनकी अद्भुत विभिन्नताओं के कारण मेरे ख्याल मे प्रकृति के गुप्त नकाब में छुपे हैं"। एम. बी. फोस्टर तथा आर. एस. फोस्टर ने सन् १९४६ मे अपनी पुस्तक "उष्ण कटीबन्धो के आर्किड्ज" में एक और सचित्रित उपमा दी है "नृत्य के लिए अपने साथी लो—आदमी एक गामेसा आर्किड है और महिला एक आनसिडियम आर्किड है।"

**वितरण**—आर्किड परिवार के लगभग ७३५ जैनरा और १७००० स्पिसिज अनुमानित है। एफ. आर. आई. देहरादून के जे. सी. वर्मा और के. सी. साहनी के १९७६ के एक शोध-पत्र के अनुसार आर्किडज की १३०० स्पिसिज भारत मे मिलती हैं। भारत मे आर्किड्ज हिमालय की बाह्य शृंखलाओं विशेषकर पूर्वी हिमालय के उष्ण कटिबन्धी और उपोष्ण वनो मे मिलते हैं। सिक्कम, दार्जिलिंग, मेघालय की खासी और जैनतिया पहाड़ियों मे तथा अरुणाचल प्रदेश में तो आर्किडज का खजाना है। अकेले मेघालय में लगभग पौने तीन सौ स्पिसिज मिलने का अनुमान है। पंजाब विश्वविद्यालय के प्रो० पी एन. मेहरा और डा० एस. पी. विज ने १९७४ के एक लेख में दार्जिलिंग के स्थलीय और अधिपादक आर्किड्ज की आल्टिच्यूड के अनुसार तीन श्रेणियां बनाई और ऐसा पाया कि १८०० मी. से ऊपर अधिपादकों की फरिक्वन्सी कम हो जाती है। अन्तिम रेंज २७०० से ३६०० मी. की ऊंचाई तक तो बहुत ही कम मिलते है पर स्थलीय आर्किडज २७०० से ४२०० मी. ऊंचाई तक मिलते हैं। इसके अतिरिक्त भारत के पूर्वी और पश्चिमी घाटों मे भी आर्किड मिलते है।

**कल्टिवेशन**—बीज से इनका उगाना बहुत ही कठिन होता है क्योंकि इन के बीज बहुत छोटे होते हैं और उनके उगने के लिए विशेष परिस्थितियो और फगस की एसोसियेशन की आवश्यकता होती है। यद्यपि टिस्यू कल्चर मिडियम मे प्रयोगशाला मे बीज से भी और पौधे के अन्य भागों से भी नये पौधे बनाए जा सकते है। इनकी वेजिटेटिव प्रोपेगेशन के लिए स्थलीय आर्किडज को ५० : ५० लीफमोल्ड और मिट्टी मे तथा अधिपादकों को पुरानी लकडी के टुकडो तथा लकडी के कोयले पर उगाया जाता है। इसके अलावा तापक्रम और नमी का भी ख्याल रखा जाता है। देश के विभिन्न भागों मे कई आर्किडालय है। इनमे से नेशनल आर्किडेरियम, शिलांग (मेघालय), अरुणाचल प्रदेश सरकार का टीपी

आर्किड स्टेशन, भालुकपोंग, आर्किड हाउस, बोटैनिकल गार्डन्ज पजाब विश्वविद्यालय चडीगढ़ तथा दक्षिणी भारत के पौधों के लिए आर्किड हाऊस लालबाग, बैंगलौर तथा आर्किड-आलय, भारतीय वनस्पति सर्वेक्षण विभाग कैम्ट्यूर उल्लेखनीय है।

**वर्गीकरण**—अत्यधिक विभिन्नतायें होने के कारण आर्किडेसी परिवार के वर्गीकरण के बारे में अनेक मतभेद है। सुविधानुसार आर्किडेसी को तीन सब-फेमिलिज एपीस्टेशिआयडी, साइपरिपिडिआयडी, आर्किडिआइडी में बांटा गया है। एपोस्टेशिआइडी के अतिरिक्त आर्किडेसी के फूल प्राय. एक व्यास सम्मित (जाइगोमार्फिक) होते हैं। स्टेमन्ज के आधार पर आर्किड्ज दो प्रकार के होते हैं। एक पुंकेसरी (मोनन्डरस) जिन में एक स्टेमन होता है तथा द्विपुंकेसरी (डाइएन्डरस) जिन में दो स्टेमन होते है। मोनन्डरस आर्किड्ज की सख्या अधिक है।

**पुष्प संरचना**—प्रकृति ने आर्किड फूल की सरचना बड़े ही अद्भुत ढग से की है। लिलियेसी के फूलो की भांति आर्किड मे भी परिदल पुज (पेरियान्थ) दो चक्करो मे तथा दलाभ (पेटालायड) होता है। फूल के मुख्य भागो का वर्णन नीचे दिया गया है।

**ओष्ठक**—पश्चय पखुड़ी बड़ी होती है इसे ओष्ठक अथवा लेबेलम कहते है। अण्डाशय के १८०° पर घूमने की वजह से पश्च पंखुड़ी यानि ओष्ठक अग्र अवस्था में आ जाता है और प्रागण के लिए कोड़ों के उतरने का स्थान बनने के काम आता है। ओष्ठक की आकृतिया विभिन्न प्रकार की होती हैं। असल मे आर्किड फूलो की विभिन्नतायें मुख्यता अनेक प्रकार के ओष्ठक होने के कारण है। कुछ मे ओष्ठक सपुट (सैकेट) कुछ मे लोब्ड कुछ मे अन्य अजीब आकृतियों का होता है। ओष्ठक का आकृतिया इतनी सुलेखा देने वाली हो सकती है कि जब इरिक्सन ने सन् १६५१ मे अपने प्रयोग के लिए नर वास्पस को आर्किड फूलो और उनकी मादाओं में से चुनने का मौका दिया तो उन्होने प्रायः आर्किड फूलो को चुना। आस्ट्रेलियन स्थलीय आर्किड और थाइनोड वास्पस के मध्य आभासी मैथुन (सुडोकापूलेशन) देखा गया है। ड्रगन आर्किड का ओष्ठक मादा थाइनीड वास्प के आम साइज का और लोब्ड होता है। इस ओष्ठक को कोड़े के हैड थोरक्स और एब्डामन से मिलते जुलते तीन भागो मे बांटा जा सकता है और पार्श्वों से टांगो जैसी बनावट के भाग बाहर निकलते हैं और डब्ल्यू. पी. स्टाउटामायर के अनुसार बेचारे कीड़ो के लिए "नैतिक नीचता" का कारण बनते हैं। उसने ऐसा कहते हुए इवाल्यूशन की थ्योरी मे विश्वास न रखने वालों पर हास्य प्रकट किया है।

**अण्डाशय**—लिलियेसी के सदस्यों की भांति आर्किडेसी में भी ओवरी ट्राइकारपलरी होती है और वनस्पति विज्ञान की भाषा में इनफिरियर कहलाती है पर इवोल्यूशन की दृष्टि से सुपिरियर ओवरी से आगे बढ़ी हुई है। इस मे अनेकों बीजाण्ड (ओव्यूलज) होते हैं। बहुत से फूलों में बीजाण्ड निषेचन के लिए तैयार होते हैं पर अधिकतर आर्किड फूलों के अण्डाशय में ओव्यूलज फूल खिलते समय नहीं होते और परागण के बाद बनते है। एक अण्डाशय में अनगिनत ओव्यूलज होते हैं ताकि अधिकतम बीज बन सकें। प्रकृति ने ऐसा इसलिए किया है कि उनमें से केवल कुछ को ही उगने का अवसर मिलता है। उनके उगने के लिए विशेष परिस्थितियों का होना आवश्यक है और किसी विशेष फंगस के सहयोग की आवश्यकता होती है।

**अण्डाशय**, वर्तिका (स्टाइल) और वर्तिकाग्र आधार रूप से कार्पल के तीन भाग हैं पर वे इस प्रकार से संरचित हैं कि अलग अलग से नहीं पहचाने जा सकते।

**स्तम्भ**—कालम अथवा स्तम्भ का बनना आर्किड फूल की एक विशेषता है यह स्टेमन्ज और स्टाइल के मिलकर जुड़ने से बना हुआ होता है। कुछ परिमिटिव आर्किड्ज जैसे साइपरिपिडियम, स्पायरन्थिस तथा न्यूविडिया आदि में स्टेमन्ज और स्टाइल पूर्णतया नहीं जुड़े हुए होते।

कुछ स्पीसिज में कालम की वैन्टर्ल साइड से एक तरफ बढ़ा हुआ भाग होता है जिसे कालम-फुट कहते हैं। कालम-फुट के सिरे से ओष्ठक जुड़ा हुआ होता है।

**रोस्टैलम**—वर्तिकाग्र का कुछ भाग एक स्टैराइल भाग के रूप में बना होता है। यह वह उसक है जो पराग कोष को फगशनल स्टीगमा से अलग करता है। यह आर्किड फूल की सर्वाधिक एडवान्स्ड फीचर है। रोस्टैलम एक फूल से दूसरे में पोलन ले जाने में भाग लेता है और इस प्रकार से पर परागण में सहायक है।

**वर्तिकाग्र**—कालम पर नीचे की ओर एक चमकदार कम गहरा गड्ढा होता है इसे स्टीगमैटिक केवीटी भी कहते हैं। आर्किड्ज में ट्राइकार्पलरी अवस्था स्टिगमा से जाहिर है। स्टिगमा की तीन लोब इकठी होती हैं और उनको अलग-अलग से पहचानना मुश्किल है पर बहुधा स्टिगमा इसके धरातल पर हल्की लाइनों से अलगाया होता है। स्टिगमा पर एक चिपकने वाला मीठा घोल जमा होता है जो कि पालन ग्रेन्ज के उगने मे सहायक रहता है।

**पोलिनिया**—कुछ आर्किड्ज में दूसरे आम पौधों की तरह पाउडर जैसे पालन होते हैं जो

